बेटी के भवन के भीतर गया था मैं। तुम्हारा यह राजभवन क्या है उसके विशाल आकार के सामने? जैसे हाथी के सामने एक चींटी! जैसे मिट्टी-गोबर के बने हुए हो तुम? कहते क्यों नहीं एक दिन महाराज से कि हम मगध-भवन को जायेंगे। मगध आओ लाना न लाओ। मन्त्र मारकर भेजना होगा इन्हें।" देवदत्त ने कहा। अभी उसका अहंकार समाप्त नहीं हुआ था।

"नहीं राजकुमार हमारे आचार्य ने माता पिता और गुरुजनों की आज्ञा पालन करने का स्वभाव बनाया है हमारा। क्या ऐसी दुर्नीतियों की शिक्षा तुम्हारे आचार्य देते हैं तुम्हें? और तुम्हारे माता-पिता का यह अपमान मन से सहन होती है?"

देवदत्त ने कुछ ऊँचे स्वर में कहा—"जितना बड़ा यह मगध प्रासाद है, इतने बड़े-बड़े दर्पण हैं उसके भवन में। एक भवन की दीवारों में बिलकुल दर्पण ही जड़े हुए हैं—छत और आधार पर भी। ऐसी कला से लगाए गए हैं कि एक मनुष्य की अगणित प्रतिच्छवियाँ दिखाई पड़ती हैं। मैंने जब वे सहस्रों देवदत्त देखे, तो कुछ देर तक तो विस्मय-विमूढ़ खड़ा रह गया! सुरक्षा-कक्ष है राजकुमार अंध! क्या कहूँ मैं तुमसे। स्वयं विश्वकर्मा की रचना जान पड़ती है।"

सिद्धार्थ भी देवदत्त की बड़ी-बड़ी बातें सुन रहा था। उसने पुस्तक बंद कर हाथ में ली और आनंद-सहित उसकी ओर देखा। देवदत्त बोला—"और यह हमारे युवराज, इन्हें किंचित् भी नहीं इनके राज्य में क्या है? इन्हें तो एक कोने में बंद रहना ही सुखकर है।"

"अपनी-अपनी रुचि है राजकुमार!" सिद्धार्थ ने अपनी सहज मधुर वाणी से कहा—"मुझे यह शिक्षा ही नहीं है, जो थोड़े में है, वही बहुत में भी; जो कण में है, वही राशि में। राज-

"यदि कोई इसे वाम करे, तो तुम इसे मना करोगे ?"

देवदत्त विचार में पड़ गया।

आनंद ने कहा— 'हम इसे सूधा करेंगे।'

"दर्पण दाहन को वाम करता है देवदत्त !" सिद्धार्थ ने कहा—"इसीलिये मैं दर्पण में बहुत कम अपने स्वरूप को देखता हूँ। जब देखता हूँ, तो प्रकृति के ऐसे विपरीत प्रकट होने की शक्ति के लिये प्रणाम करता हूँ।"

पार्षद ने इसी समय आकर कहा—"महाराज और महारानी पधारते हैं।"

देवदत्त सिद्धार्थ की ओर बढ़ने के बहाने से दर्पण के निकट से हट गया। उसने युवराज के हाथ की पुस्तक लेते हुए पूछा—"कौन-सी पुस्तक है यह ?"

महारानी प्रजावती के साथ महाराज शुद्धोदन ने उस कक्ष में प्रवेश करते हुए कहा—"शाक्यवंश के शासक नवयुवक ! क्या हो रहा है ?"

सब राजकुमारों ने उन्हें प्रणाम किया।

'बातों से अपना मनोरंजन कर रहे हैं।" सबसे पहले पुष्कल बोला।

"विवाद तो नहीं हो रहा है ?"

"नहीं महाराज !" देवदत्त ने ही उत्तर दिया।

"होना भी नहीं चाहिए।" महाराज युवराज की ओर आकर्षित हुए— 'क्यों युवराज !"

सिद्धार्थ ने स्मित मुख से देवदत्त की ओर देखा। देवदत्त ने उनकी पुस्तक उन्हें लौटा दी।

महाराज ने फिर देवदत्त से कहा—"राजकुमार ! तुम्हारे पितृव्य आवस्ती गए थे अभी लौटकर आए नहीं ?"

'नहीं महाराज !"

एक सेवक ने आकर युवराज से कहा—"युवराज, आज आप उपवन में नहीं पधारे ! आजकल मृग-शावक लता-कुंजों में, सरोवर के तटों पर आनन्द मनाता फिर रहा है। दौड़-दौड़कर उस जामुन के वृक्ष के पास आ रहा है, जो आपके विश्राम का परम प्रिय स्थान है।"

सिद्धार्थ ने महाराज की ओर देखा।

महाराज बोले—"हाँ-हाँ, जाओ। राजकुमार नंद, तुम भी जाओ युवराज के साथ।"

सिद्धार्थ और नंद उपवन को चले गए।

महाराज ने कहा—"राजकुमार देवदत्त, सिद्धार्थ बड़ी कोमल प्रकृति का है, उससे इधर-उधर की बातें करने की आवश्यकता नहीं है।"

"नहीं महाराज ! बूढ़े, रोगी, मृतक और संन्यासी, इन बातों का मैं उल्लेख भी नहीं करता।" देवदत्त ने कहा।

"किसने बताए थे तुम्हें ?"

"मैंने जान लिए महाराज ! पर मैं इन बातों से क्या अर्थ सिद्ध होगा नहीं जानता।"

"लुम्बिनी-कानन में एक महात्मा हैं। वह सिद्धार्थ के गुरु हैं। यह उन्हीं की आज्ञा है।"

महारानी प्रजावती वातायन के मार्ग से उपवन में देख रही थीं। महाराज के निकट आकर बोलीं—"आज युवराज प्रसन्न चित्त हैं।"

"हाँ महारानी !"

प्रजावती ने कहा—"और ऐसे दिन महाराज ! सारा राजभवन खिल उठता है, एक उत्सव-सा जान पड़ता है।"

देवदत्त बोला—"महाराज ! आप युवराज को नगर में क्यों नहीं जाने देते ?"

मार !" शुद्धोदन ने चौंककर कहा— नहीं-नहीं राजकुमार !
से कभी मगध की बातें न करना।"

"क्यों महाराज ?"

"इसके लिये भी ऋषिराज की आज्ञा नहीं है।"

प्रजावती ने सिद्धार्थ से कहा—"क्यों राजकुमार तुम चुप क्यों हो ?"

सिद्धार्थ बोला—"बातें सुन रहा हूँ।"

देवदत्त ने कहा—"तो क्या ऋषिराज शाक्यों के भावी शासक को उसकी प्रजा से अनभिज्ञ ही रखने देना चाहते हैं ?"

"कुछ समय तक। कुछ दैवी ग्रहों के प्रभाव के प्रतिकार तक। तब युवराज वयःप्राप्त हो जायँगे, समझ बढ़ जायगी और चाहे जहाँ विचर सकेंगे।" महाराज ने कहा।

देवदत्त की समझ में न आई बात। वह मन-ही-मन विचारने लगा, अनोखा युवराज मिला है कपिलवस्तु की प्रजा को। उसने सिद्धार्थ का हाथ पकड़ा" कहा 'चलो हम भी तो चलें उपवन में।

महाराज ने फिर उस सिद्धार्थ के साथ अतिरिक्त बातें न करने
कहा।

प्रजावती ने कहा— 'देखो तुम जल-पान के लिये भी वहीं आप
र आज न भूलना।"

सिद्धार्थ के साथ सीढ़ियों का अवरोहण करते हुए देवदत्त ने
कहा— 'माताजी के मस्तक में पीड़ा थी इसी से मैं तुरंत ही चला
आया।

'आज तो स्वस्थ होंगी ?"

"हाँ।"

दोनों उपवन में चले गए।

महाराज ने कहा—"मस्तिष्क का विकार है या क्या, युवराज की

कुछ समझ में नहीं आता। वस्तुतः वह गीत सुनकर ही वह प्रसन्न हो जाते हैं।"

"गाता कौन है?"

"कोई भी नहीं। मैंने बहुत अच्छी तरह जाँच की है। पर जिस सरलता से युवराज उस गीत का वर्णन करते हैं, उसमें संशय नहीं होता। आकाश-मार्ग से कदाचित् कोई देव-बाला गाती हो।"

"वे गाती तो क्या सभी नहीं सुनते?"

"हमारे कानों की श्रवण-शक्ति इतनी विकास को प्राप्त न हो।"

"अपनी कल्पना में ही सुनते हैं वह। गन्धर्व-कुमारियों के लिये मैंने दूत भेजा था, फिर अभी तक लौटकर नहीं आया। उनका गीत सुनकर विश्वास तो है, युवराज का मन बहल जायगा।"

एक दिन युवराज राजकुमार नंद के साथ अपने उपवन में विहार कर रहे थे। नंद गंभीर प्रकृति का था। सिद्धार्थ के विचार उससे बहुत मिलते-जुलते थे।

वे दोनों चींटियों की पंक्ति का निरीक्षण कर रहे थे जो अपने बिल में अन्न के कण लाकर जमा कर रही थीं।

सिद्धार्थ ने कहा—"भाई नंद, इनकी तत्परता, इनके श्रम और संगठन को देखकर चकित रह जाना पड़ता है।"

"ये दूरदर्शी और संयम-शील हैं। मैंने सुना है ऋतु के परिवर्तनों को ये उससे ठीक पहले जान लेती हैं, और उसके अनुसार अपनी रक्षा का प्रबंध कर लेती हैं।" नंद ने कहा।

"मैं समझता हूँ, यदि ये आकार में मनुष्य के बराबर होतीं तो कदाचित् हम पर राज्य करतीं।" सिद्धार्थ ने कहा।

नंद ने हँसते हुए फिर कुछ चावल के दाने चींटियों के मार्ग में रखे।

"रथ इनके ऊपर से चला जाता है, और ये शत-सहस्रों की

संख्या में घत-विक्षत होकर मर जाती हैं। वे यूँ भी नहीं कर सकतीं, इसमें पुत्र इनके साथ हैं। मनुष्य अपने अभिमान में अंधा होकर बचा जाता है। उसे यह ज्ञात भी नहीं होता, वह शत-सहस्रों प्राणों के ऊपर अपना मार्ग बनाकर गया है। नंद! क्या मनुष्यों को कोई इसी प्रकार कुचलकर नहीं चला जाता? क्या उसका शव नहीं होता? क्या उसके शव का ये चींटियाँ घत-विक्षत नहीं करतीं?"

नंद भाव-विचार में पड़ गया।

"तुम भी मेरी ही उदासी में पड़ गए। ये चिंता के विषय हैं नंद! नहीं देखा तुमने कभी मनुष्य का शव?"

"नहीं।"

इसी समय आकाश-मार्ग से कोई वस्तु उनसे कुछ दूरी पर गिरी। दोनों दौड़कर वहाँ पहुँचे।

वह एक हंस था। असहाय होकर पंख फड़फड़ा रहा था।

'क्या हो गया इसे? उड़ते-उड़ते क्यों गिर पड़ा?' नंद ने कहा।

एकदम अंग में तीर बिंधा हुआ है। किसी ने शर-संधान किया इस पर।" सिद्धार्थ ने उसे अपनी गोद में उठा लिया। "किसी का क्या बिगाड़ा होगा इसने?"

"युवराज! बस्त्र मलिन हो जाएँगे।"

'नहीं नंद, ऐसा स्वार्थ पर विचार मत। मैं आगा प्रश्नामनीय है। हम इसकी रक्षा करेंगे। सिद्धार्थ ने हंस की पीठ पर कोमल हाथ रखकर उसे पुचकारा "धीरज धर है विहँग पक्षी! मैं तेरी पीड़ा दूर करूँगा।"

उस हंस को लेकर दोनों सरोवर के किनारे आए। बड़ी सावधानी और हलके हाथों से उन्होंने तीर खींचकर बाहर निकाला। सिद्धार्थ ने अपना उत्तरीय भिगोकर उसका घाव धोया।

नंद ने तीर को देखकर कहा—"यह कुमार देवदत्त का तीर है। उन्होंने ही इसे मारकर गिराया है।"

सिद्धार्थ अपनी छाती से उस हंस को लगाए हुए घूमने लगे उपवन में। देवदत्त दौड़ा हुआ आ पहुँचा। सिद्धार्थ के पास हंस को देखकर बोला—"मैं सारा उपवन खोज आया। यह मेरा आखेट है।" भूमि पर पड़े हुए तीर पर उसकी दृष्टि गई। उसे उठा लिया उसने— 'यह मेरा ही तीर है इसी से बिद्ध किया मैंने।"

सिद्धार्थ ने दोनों हाथों से उसे अपने आलिंगन में ले लिया—"व्यर्थ क्यों राजकुमार! इस पक्षी पर दया करो। यह किसी का कुछ नहीं बिगाड़ता। यद्यपि इसकी आखें कुछ मन्द न कर सकी तथापि मैंने इसकी पीड़ा को कम किया।

"इस पर मेरा अधिकार है युवराज।"

'इस पर दया का अधिकार है राजकुमार! तुम्हारे अंग में यदि कोई तीर चुभा दे तो कितनी पीड़ा होगी। मैंने अभी इसके शरीर से तीर निकाला है। तुम्हारी आखेट चुम्बन वह अनजान पक्षी अपने सिर को मेरे आश्रय में छिपा रहा है। नहीं राजकुमार! मैं इसे तुम्हें नहीं दे सकता।" सिद्धार्थ ने अत्यंत सौम्य भाव से कहा।

'तुम्हें देना पड़ेगा,' क्रुद्ध होकर देवदत्त बोला।

"कदापि नहीं।' मृदु मन्दस्मित-पूर्वक सिद्धार्थ ने कहा।

'तुम कपिलवस्तु के भावी अधिपति हो। अपना चचेरा भाई न समझकर तुम मुझे केवल एक साधारण प्रजा समझो, तो भी प्रजा की कोई वस्तु इस प्रकार हठ-पूर्वक ले लेना कदापि वांछनीय नहीं।"

"इसके बदले में मेरा मुकुट, मेरे आभूषण जो तुम्हें रुचिकर हो, माँग लो। मैं तुम्हें प्रसन्न मन से उपहार में दे दूँगा। यह हंस, नहीं राजकुमार इसे न दूँगा तुम्हें।"

देवदत्त ने आँखें तरेरकर कहा—"क्या मद है तुम्हें अपने मुकुट और आभूषण का। देवदत्त तुम्हारे द्वार पर भिखारी है क्या! न्याय से जो वस्तु मेरी अर्जित है, उसे ही चाहता हूँ मैं।"

"पर मैंने भी तो यह दया के मोह से किया है। इस चतुर को बचे दूर से लाओ राजकुमार! यह तीक्ष्ण-प्राण-नाशक हंस मुझे देख-देखकर डर रहा है! मैं विनय करता हूँ तुम्हारी। मैं हूँ तुम्हारे द्वार का भिखारी। तुम दो मुझे इसके प्राणों की भिक्षा!" सिद्धार्थ मुझे देखकर देवदत्त के सामने विवश हो गया। हंस डरा डाकर उसकी गोद में छिप गया। सिद्धार्थ ने हंस कर अपना सिर रख दिया, और एक हाथ से देवदत्त का हाथ पकड़कर कहा—"दया करो।"

'युवराज! तुम तो हो कायर और डरपोक। यह मेरा पहला आखेट है। मेरे धनुष-बाण का पहला लक्ष्य इस मैं शुभ अवसर स्मृति के लिये रक्षित रखूँगा।"

"क्या धनुष-बाण इसीलिये धारण किए हैं तुमने कि इस प्रकार के शांत वृत्ति के जीव नष्ट कर दिए जायें?

'क्षत्रिय की शोभा है शस्त्र।"

"है, जब इसका उपयोग रक्षा के लिये है।"

देवदत्त उत्तेजित हो उठा—'तुम यदि ठीक रीति से न दोगे तो मैं बल-पूर्वक इसे छीन ले जाऊँगा युवराज, तुम्हारे हाथ से।"

"यह मेरी प्रथम करुणा का पहला पात्र तुम्हीं है राजकुमार! मैं इसे फिर उड़ने योग्य बनाकर आकाश-मार्ग में छोड़ दूँगा।'

'मैं फिर तुमसे कहता हूँ युवराज! हठ ठीक नहीं है। इससे हमारे बीच में वैर बढ़ जायगा। मैं फिर कभी यहाँ तुमसे खेलने के लिये नहीं आऊँगा।" देवदत्त हंस को छीनने लगा।

पर और सिद्धार्थ दोनों ने मिलकर उसे कृतकार्य नहीं होने दिया।

सिद्धार्थ हंस को लेकर राजमहल की ओर जाने लगा।

देवदत्त ने उसका हाथ पकड़कर उसे रोक लिया—"तुम ऐसे ही न मानोगे। चलो वहीं हमारा न्याय होगा।"

झगड़ा नहीं है। हम दोनों अब परिपक्व बुद्धि के हैं। अपने और पराए का अंतर समझ गया हूँ हमारे हृदयों में। इस झगड़े के न्याय में शाक्य-संघ के हम दोनों राजकुमारों के भावी जीवन की एकता का हेतु भी बन जायेगी।" देवदत्त ने कहा।

"तुमने दूसरी दीवार में युवराज का मार्ग अवरुद्ध कर दिया। मैं जानता हूँ, तुमने ही व्यक्तियों को राजाज्ञा के शासन से कर्तव्य-च्युत किया। मैं सभा से पूछता हूँ, क्या राजकुमार देवदत्त इसका अपराधी नहीं है?" महाराज ने सभा से पूछा।

"कदापि नहीं। मैं सभा से प्रार्थना करूँगा, वह निर्णय इसके पहले मेरी बात सुने।' देवदत्त ने कहा।

सारी सभा स्तब्ध हो गई थी।

देवदत्त बोला—"संथागार में इस झगड़े का न्याय हो, इसमें युवराज की भी इतनी ही प्रबल इच्छा थी। उनसे पूछ लिया जाय।"

महाराज ने पूछा—"क्यों युवराज?"

"हाँ महाराज!" बड़े करुणा-सिक्त स्वरों से सिद्धार्थ उस हंस की पीठ पर हाथ फेर रहे थे।

महाराज हँस पड़े—"क्या झगड़ा है?"

"यह हंस मेरा है।" देवदत्त बोला।

"नहीं महाराज, मेरा है।' सिद्धार्थ ने कहा।

महाराज शुद्धोदन बड़े आश्चर्य में पड़ गए—"युवराज! आज सबसे पहले ममत्ववाचक शब्द तुम्हारे मुख से सुन रहा हूँ। तुमने कभी किसी वस्तु के लिये नहीं कहा था कि यह मेरी है। आज तुम्हें इस हंस ने आकर्षित किया है, जिस पर राजकुमार देवदत्त की दृष्टि पड़ी है। निश्चय विवाद गहरा है। राजकुमार देवदत्त! यह तुम्हारा क्योंकर है?"

"बात ऐसी है, यह हंस आकाश-मार्ग से उड़कर आ रहा था।

मैंने इसे तीर मारा, यह बिद्ध होकर गिर पड़ा युवराज के उपवन में। इसी से यह इनका नहीं हो सकता। वास्तव में यह मेरे बाण से बिद्ध मेरा भक्ष्य है।" देवदत्त ने कहा।

"तुम्हें क्या कहना है युवराज!" महाराज ने पूछा।

"मेरे उपवन में गिरा, इसलिये मैं नहीं स्वीकार करता इस पर उसके अधिकार।" युवराज ने कहा।

"फिर?"

"मैंने इसका तीर निकालकर इसके घाव को धोया और इसकी पीड़ा का हरण किया। मैंने इसे फिर आकाश में उड़ने योग्य बनाया, इसलिये यह मेरा है।" सिद्धार्थ ने शांति-पूर्वक कहा।

"आकाश में किसी का राज्य नहीं जहाँ मैंने इस पक्षी को मारा है। यह मेरा पहला आखेट है। यदि यह मुझे न मिला, तो घोर अन्याय होगा। आप एक क्षत्रिय युवक को हतोत्साह कर देंगे जन्म-भर के लिये।"

एक सभासद् बोला—"जब यह पक्षी राजकुमार देवदत्त के तीर से आहत हुआ है, तभी तो युवराज के उपवन में गिरा। न्यायतः यह राजकुमार देवदत्त को ही मिलना चाहिए।"

अधिकांश सभासद् बोले—"हाँ, राजकुमार देवदत्त को ही मिलना चाहिए यह हंस।"

महाराज ने कहा—"युवराज! दे दो यह हंस राजकुमार देवदत्त को ही। सभासद इसी पक्ष में है।"

सिद्धार्थ ने और भी आलिंगन में भर लिया उस पक्षी को—"नहीं।"

देवदत्त बोला—"सभागार की जय हो! उसके निष्पक्ष न्याय की जय हो!" वह सिद्धार्थ से हंस ले लेने के लिए बढ़ा।

सिद्धार्थ फिर बोला—"नहीं, ठहरो। मुझे अभी और कुछ कहना है।"

महाराज शुद्धोदन ने कहा—"युवराज ! तुम ऐसे दुःशील कभी नहीं हुए थे। क्या हंसों का अभाव हो गया ? मैं मानसरोवर से तुम्हारे लिये अनेक हंसों को मँगा दूँगा। दे दो युवराज !"

"नहीं कदापि नहीं।" पार्श्ववर्ती कक्ष में से एक छिपा हुआ वृद्ध सभासद् बोला।

सारी सभा चकित हो गई।

सभा से भी अधिक चकित हो उठा युवराज—"कौन हो तुम ? करुणा के साधक ! तुम कहाँ से बोल रहे हो ? दिखाई क्यों नहीं देते ? राजकुमार देवदत्त ने मारा है इसे निःसंदेह पर मैंने इसे बचाया है। क्या मारने से बचाना अधिक नहीं है ? क्या मारने से बचाना श्रेय नहीं है ?"

फिर उसी कक्ष से शब्द आए—'बचाना ही श्रेय है। राजकुमार देवदत्त का अधिकार इस हंस पर तभी होता यदि यह उनके तीर से मृत्यु को प्राप्त हो जाता। क्योंकि यह जी रहा है, इसलिये जीवित करनेवाले का ही है।"

सिद्धार्थ बोल उठा—'करुणा की जय हो ! कौन हो तुम ? मैं तुम्हारे दर्शन करूँगा।' वह उस कक्ष के बंद द्वार की ओर बढ़ने लगा।

महाराज शुद्धोदन ने कहा—"ठहरो युवराज ! अभी नहीं। हंस का न्याय हो जाने दो।" महाराज ने सभा को संबोधित करते हुए कहा—"मैं सभा की इच्छा जानना चाहता हूँ।"

एक सभासद् ने कहा—"निःसंदेह मार जाने पर ही यह हंस राजकुमार देवदत्त का आखेट कहलाता।"

दूसरा बोला—"अवश्यमेव मार प्रत्येक सकता है, बचा कोई विरला ही सकता है। इसलिये मारनेवाले से बचानेवाला बड़ा है। इस हंस पर उसी का अधिकार हो।"

सारी सभा बोल उठी—"करुणा चिरजीविनी हो। यह हंस

युवराज के ही पास रहने दिया जाय। उन्होंने इसे अपनी दया से प्राप्त किया है।"

"अन्याय, घोर अन्याय पक्षपात घोर पक्षपात!" पैर पटककर देवदत्त बोला।

"यदि यह पक्षी बोल सकता, तो सारी सभा को अलग-अलग अन्यथा रहता वह मेरी छाती में निर्भय होकर देख रहा है। ऐसा जान पड़ता है, जैसे सब कुछ समझ रहा है!" सिद्धार्थ ने कहा।

देवदत्त फिर रोष में भरकर बोला— आप लोग ऐसे न्याय से मेरे और युवराज के बीच में बड़े भारी विद्वेष का बीज बो रहे हैं। वह समय शायद कभी भयंकर प्रतिहिंसा में बदल जायगा।

महाराज ने कहा—"राजकुमार! सारी सभा का एकस्वर न्याय को अन्याय नहीं कहा जायगा। मैं तुम्हारे लिये भी चाहे जितने कहो, उससे हंस मँगा दूँगा।"

"क्या करना है मुझे और हंसों से? क्या मैं भूखा हूँ उसका? आज ही इस सभा में मेरे पिता उपस्थित न हुए। वह यह अन्याय न होने देते। युवराज!' देवदत्त ने कहा।

"हाँ भाई!" सिद्धार्थ ने कहा।

"भाई? नहीं। हमारे सारे संबंध और मित्रता खिन्न होती है यहीं पर। मैं अब तुम्हारे राजभवन में भी न आऊँगा और प्रयत्न करूँगा कि शाक्यों के राज्य में भी स्थान न रहे मेरे लिये।"

देवदत्त ने प्रलाप कहा।

"नहीं, राजकुमार!" सिद्धार्थ ने उसका हाथ पकड़ा।

देवदत्त ने हाथ झटक दिया—"हटो देख लिया तुम्हें," और संथागार से प्रस्थान कर।

"बैठो सिद्धार्थ!" महाराज ने कहा।

"नहीं चाहिए मुझे कुछ।" देवदत्त ने सारी सभा को क्रोध और घृणा से देखा। उसने दाँत पीसकर भूमि पर पैर पटके, और चल दिया।

एक सभासद् बोला—"न्याय से वादी-प्रतिवादी दोनों ही संतुष्ट बहुत कम होते हैं। संसार का न्याय ही अपेक्षित है। वह किसी की प्रसन्नता से प्रभावित नहीं होता। न उसे किसी के असंतोष का ही भय है।"

महाराज ने एक प्रहरी को बुलाकर कहा—"प्रहरी, युवराज को सीधे राजभवन में पहुँचा दो।"

पर सिद्धार्थ बोला—"महाराज! मैं उस महानुभाव के दर्शन करना चाहता हूँ, जिन्होंने मेरी और इस हंस की सहायता की।"

"नहीं राजकुमार, अब समय नहीं, फिर। यह ठीक नहीं होगा। जाओ राजभवन को फिर देखा जायगा।" महाराज ने कहा।

"अच्छा," सिद्धार्थ ने हंस को गले लगाकर कहा—"जाओ, इस जगत् में करुणा की धारा भी बहती है, इस क्रूरता के बीच में दया भी बिखरती है। जाओ, तुम अब उड़ सकोगे। मैं तुम्हें शुभ आकाश में छोड़ दूँगा कि तुम अपने बिछुड़े हुए साथियों से फिर मिल सको। मेरे हृदय से करुणा की प्रबल मंदाकिनी बहना चाहती है। मैं समस्त विश्व-संसार को परिप्लावित कर दूँगा, और तुम यह पहले जीव हो हे हंस! जो उसमें प्रथम स्नात हुआ है।" सिद्धार्थ ने प्रहरी से कहा—"चलो।"

दोनों चले गए।

सारी सभा टक लगाकर उन्हें देखती रही।

---

"नहीं, और किसी ने कहा।"

"उस हंस की घटना के पश्चात् राजकुमार देवदत्त के मित्र के कैसे भाव हैं आपके प्रति?" महारानी ने पूछा—"बहुत दिनों से यह कौतूहल मन में बसा है। पूछ ही नहीं सकी आपसे अब तक।"

महाराज हँसने लगे—"प्रकट में कोई परिवर्तन दिखाई नहीं देता। पर उसका मन्तव्य क्या है कहीं मन। मैं हृदय से चाहता था, हंस देवदत्त को ही दे दिया जाता। संथागार के एकमत को मैं कैसे बदल देता। जैसा भी विचार करे वह। मैं क्या करूँ। मेरा कोई अपराध नहीं।

अचानक नूपुर-मंजीर, कंकण-वलय की झंकार सुनाई दी। मानो फूलों के ऊपर पाँव अंकित करती हुई गीत कुमारियाँ महाराज के समीप आईं।

दासी ने विनय-पूर्वक कहा—"महाराज गीत कुमारियाँ आ गई हैं आपके समीप।"

"रूप, शृंगार और परिष्कार में अनुपमीय। जब इनके अधरों पर गीत प्रस्फुटित होते होंगे, तो कौन विमोहित न हो जाता होगा इनसे?" प्रजावती ने अपने मन में कहा।

"हम पाँच गीत-कुमारियाँ हैं महाराज! आपके आज्ञानुसार आपकी सेवा में उपस्थित हुई हैं। हम राजदम्पति को प्रणाम करती हैं।" गीत-कुमारियों में जो सबसे बड़ी थी, उसने कहा।

उसके कस्तूरी-चर्चित अंगराग से समस्त अंतःपुर सुवासित हो गया। उस गीत-कुमारी का वह परम मोहित पिक-कंठ कानों में सुधा बरसा गया!

प्रजावती फिर मन में सोचने लगी—"जिसकी वाणी इतनी

महाराज ने प्रसन्न होकर उनका स्वागत किया—"तुम्हारे पदार्पण से हमारा राजभवन धन्य हुआ। तुम्हारी प्रतीक्षा करते-करते अनेक युग बीत गए हमें।"

फिर उसी ने उत्तर दिया—"हाँ महाराज हम क्षमा चाहती हैं। प्रकृति ने बाधा डाल दी। हमने जान-बूझकर आपकी आज्ञा की उपेक्षा नहीं की। हिम का अद्भुत बड़ा गिरि-खंड टूट पड़ा हमारे मार्ग में। उसके गलने पर ही हम सब अपना पथ निकाल सकें उसमें। हम क्षमा-प्रार्थिनी हैं इसके लिये।"

"नहीं, यह कोई बात नहीं। दैवी बाधा के आगे विवश होना ही पड़ता है। मार्ग में और कोई कष्ट तो नहीं हुए?"

"नहीं महाराज, हम नृत्य करती हैं। हमारी चालें वायु के समान चपल-चार हैं। कुश-कंटक उनमें गड़ते नहीं, मार्ग का श्रम उन्हें व्यापता नहीं।" उसी ने उत्तर दिया।

"तुम पाँचों बहनें हो?"

"हाँ महाराज!"

"सबसे बड़ी तुम्हीं हो?"

"महाराज का अनुमान सत्य है। और इन सबमें सुन्दर भी मैं ही हूँ। ये और गीत में प्रवीण हैं पर बातचीत करने में बीच दुर्बल हैं।"

"तुम्हारा नाम क्या है?"

"भैरवी।"

"क्या तुम गीत-प्रवीण नहीं हो?"

"मैं नहीं जानती महाराज!" हँस पड़ी भैरवी।

दूसरी बोली—"सबसे अच्छा गाना जानती है।"

"तुम विवाह नहीं करती हो?" महाराज ने पूछा।

"नहीं महाराज! इसी से तो गीत-कुमारी कहलाती है।"

"क्यों ?"

पाँचों गीत-कुमारियाँ कम्प-विकल हुईं ।

महाराज ने कहा—"मैत्री ! तुम कुमारी क्यों हो ?"

"क्षमिए महाराज, मैं उत्तर दूँगी ।" मैत्री ने दृष्टि ऊँची कर कहा।

"तुम्हें गिरिकुमारी ही रह जाना क्यों अभीष्ट है ?"

"गीत-कुमारी से विवाह करने को कोई तैयार नहीं होता, इसी से हम विवाह नहीं करतीं ।"

"प्रेम भी नहीं करतीं किसी से ?" महाराज ने पूछा ।

महारानी ने महाराज की पीठ में उँगली गड़ाकर मुख फेर लिया ।

"नहीं महाराज, हृदय की बात आप पूछें, तो हम किसी से प्रेम नहीं करतीं । हाँ, प्रेम करना सिखा सकती हैं ।" मैत्री ने कहा ।

"ऐसा ही सुना था मैंने तुम्हारे सम्बन्ध में । ऐसा ही चाहिए भी था तुम्हें । तुम्हारे रहने का प्रबंध कहाँ किया जाय ?"

"पुरुषों के बीच में न रहेंगी हम महाराज !" मैत्री ने कहा ।

"नहीं कंचनपुर के एक भवन में रहोगी ।" कहकर महाराज ने प्रभावती की ओर देखा ।

प्रभावती ने कहा—"हाँ-हाँ, बड़ी प्रसन्नता से ।"

"और तुम्हारे भोजन का क्या होगा ?" महाराज ने फिर पूछा ।

"हम केवल फल खाती हैं, और कच्चा गाय का दूध पीती हैं ।" मैत्री बोली ।

"तुम अन्न क्यों नहीं खातीं ?"

"नहीं महाराज ! उससे हमारी गीत-माधुरी विकृत हो जाती है । स्वर स्थान-च्युत हो जाते हैं ।" मैत्री ने कहा ।

"क्या चिन्ता है, तब फल और दूध की कमी नहीं है हमारे । चलो सबसे पहले तुम्हारे भोजन का ही प्रबंध किया जाय ।" प्रभावती ने कहा ।

"यह वही पवित्र धरोहर है मेरे पास। हमारा समस्त जीवन का सुख उसी की प्रसन्नता पर निर्भर है।" प्रभावती ने कहा।

जिज्ञासा लेकर भैरवी ने महाराज को देखा।

'हाँ भैरवी, महारानी सच ही कह रही हैं।" प्रद्योतन ने कहा।

'धरोहर! यह नहीं समझी मैं।" भैरवी ने पूछा।

"हाँ फिर तुम्हारे साथ मैत्री हो जाने पर सब बतलाऊँगी।"

"राजकुमार क्या आजकल उदास रहते हैं?" भैरवी ने पूछा।

"समय के अभिशाप में। कभी यह उदासी बहुत बढ़ जाती है तब वह किसी को अपने सामने नहीं आने देते।"

"उन्हें कोई रोग तो नहीं है?"

'रोग! रोग का क्या काम! सुंदर स्वास्थ्य और अवयवों की रेखाएँ परम मनोहर।" महाराज ने कहा।

"और उन्हें अभाव किसी वस्तु का नहीं?" भैरवी ने पूछा।

"नहीं, किसी वस्तु का अभाव नहीं, इच्छा ही नहीं है उनकी।" प्रभावती बोली।

"अभी विवाह नहीं हुआ है उनका?"

"नहीं।"

"विवाह-योग्य अवस्था हो गई होगी?"

प्रभावती ने कहा—"हाँ।"

सब-की-सब शील-कुमारियाँ खिलखिलाकर हँस पड़ीं।

अप्रतिभ होकर प्रभावती ने पूछा—"क्यों, क्या बात है?"

'कुछ नहीं महारानी। हमें युवराज की चिन्ता का कारण ज्ञात हो गया। भगवान् क्षमा करेंगे, तो हम उनका मन बहला देंगी। हम पाँच भिन्न विषयों की आचार्याएँ हैं। पहले तो सभी युवराज के मन

को अधिकृत कर लेंगी, नहीं तो एक अवश्य ही उन्हें वश में कर लेगी।" मैत्री बोली।

महारानी ने कहा—"एक अद्भुत सुगंध का अनुभव करने लगी हूँ। ऐसा कोई भी पुष्प नहीं है हमारे उपवन में।"

"कस्तूरी?"

"नहीं।"

मैत्री को कुछ याद पड़ा। उसने हँसकर कहा—"यह मेरी चौथी बहन होगी। इसके अंग से सुगंधि निकलती है इसी से इसका नाम सुरभि है।"

महारानी उसके समीप गईं, उसका मस्तक सूँघकर बोलीं—

"सुमधुर सुगंध द्रव्य है।"

"नहीं महारानी!" सुरभि ने कहा।

"अच्छा महाराज, हमें आज्ञा दीजिए। हम राजकुमार को देखने के लिये व्याकुल हैं। हम जायेंगी।" मैत्री ने कहा।

"अपनी वस्तुएँ तो यथास्थान रखवा दो।"

"ग्राम-वासी रख देंगे।"

"हम भी तो चलेंगे कि तुम्हें युवराज का प्रथम दर्शन संकोच-विहीन हो।" महाराज ने कहा।

"नहीं, हम स्वयं ही उनसे मिलेंगी। हम संकोच नहीं जानतीं।"

मैत्री बोली—"चलो।"

पाँचों उपवन को दौड़ गईं। मार्ग में एक ने वीणा बजा दी। एक ने कलगान। उपवन में जाकर उन्होंने दूर से युवराज को देख लिया। वे सब एक सघन कुंज के भीतर छिप गईं।

सिद्धार्थ अपने चिरप्रिय जामुन की छाया में बैठे थे। साथ में उनका भाई नंद और उनका सारथी तथा सखा छंदक भी थे।

छंदक कह रहा था—"फिर आप हेर-फेरों से क्यों बातें करें। कब आप सिंहासन पर विराजमान हो जायेंगे।"

'क्यों छंदक !' युवराज ने छंदक की पीठ पर हाथ रखकर पूछा।

'क्योंकि आप महाराज हो जायेंगे। मंत्री और सामन्तगण ही घेरे रहेंगे आपको।" छंदक ने कहा।

"क्यों, महाराज तो पिताजी हैं न ?" सिद्धार्थ ने पूछा।

"वह तुम्हें सौंप देंगे राज्य।'

"और आप ?"

"वाराणसी चले जायेंगे। कह रहे थे अभी उस दिन।"

सिद्धार्थ ने पूछा—"क्यों राजकुमार नंद ?"

"हाँ युवराज, मैंने भी सुना था।" नंद ने कहा।

"नहीं छंदक, मुझे नहीं चाहिए राज्य। मैं ऐसे ही अच्छा हूँ। जब रोने की इच्छा होती है, रो लेता हूँ, और जब गाने को मन करता है, तब गाता हूँ।" एकाएक भाव बदलकर सिद्धार्थ ने कहा—"फिर मीत की याद आ गई मुझे !"

"केवल एक कल्पना युवराज !' नंद ने कहा।

"कल्पना का भी तो मूल्य है नंद !" सिद्धार्थ ने उत्तर दिया—"अनेक बार मैं जैसी कल्पना करता हूँ, ठीक वैसा ही वास्तव जगत् में पाता हूँ—कल्पना जैसे सत्य का हाथ पकड़ लेती है। कई बार मैंने स्वप्न में जैसा देखा, जगत् में वैसा ही पाया। अधिक नहीं होता ऐसा। केवल बीच-बीच में कभी। क्यों होता है ऐसा नंद ?"

"मैं नहीं कह सकता युवराज !"

"तुम बता सकते हो छंदक !"

"नहीं मैं भी नहीं बता सकता।"

"यह भीतर का जगत् बाहर के संसार से जुड़ा हुआ है, इसमें संदेह नहीं। पर कैसे, कहाँ पर यह जुड़ा है पता नहीं चल सकता।" युवराज ने कहा।

"राजकुमार! आज संध्या-समय रथ-विहार के लिये चलोगे न?" चंदक ने पूछा।

"घीरे-घीरे फिर वहीं पर आ जाना भी कोई विहार हुआ?"

"दूसरी दीवार तक तो आपका मार्ग खुल गया है न?" नंद ने कहा।

"तीसरी दीवार तक भी हो आया था मैं उस दिन इस के स्वाद के लिये चला गया था। महाराज ने फिर बंद करा दिया वह मेरे लिये चंदक! इन पाँचों दीवारों से मार्ग निकालकर मुझे बाहर दिखा लाओ न?" अचानक सिद्धार्थ एकाग्र होकर कुछ सुनने लगा—"तुम नहीं सुन रहे हो नंद!'

'यह पायल का बोल है युवराज! कहीं भी कुछ नहीं सुनाई दे रहा है।' नंद ने कहा।

"कदाचित् मधु-ज्वार से युक्त कोई मक्खिका आ रही है गुनगुनाती हुई।' चंदक ने कहा।

"तुम दोनों भी नहीं समझ सकते मेरी वेदना। नंद! चंदक! मैं अकेला ही यहीं पर कुछ देर बैठना चाहता हूँ, बुरा न मानना।'

दोनों उठकर चले गए। सिद्धार्थ आँखें बंद कर बैठ गया वहीं पर।

कुञ्ज में छिपी हुई बालिकाएँ का हास-परिहास झाँक रही थीं पाँचों राज-कुमारियाँ सिद्धार्थ, चंदक और नंद को।

भैरवी बोली—"पहचान गई हो न तुम सब युवराज को?"

"हाँ क्यों नहीं? वह व्यक्ति सुन्दर वस्त्रों में सुसज्जित है। एक साधारण वेश में है वह युवराज नहीं है। उन दोनों में एक जिसके प्रति आदर और विनय प्रकट कर रहा है बात-चीत में वह आदर का पात्र ही युवराज है।" एक ने कहा।

"अनुमान ठीक है तुम्हारा।" भैरवी बोली।

"पर वह प्रसन्न नहीं ज्ञात हो रहे हैं?" सुरुचि ने कहा।

"उदासीनता के वश होते हैं । रात-दिन थोड़े उदास रहते होंगे ।" दूसरी ने कहा ।

"बड़ा दर्शनीय है राजकुमार !" सुरभि ने कहा ।

"विवाह करेगी तू उसके साथ ?" भैरवी ने कहा ।

खिसिया गई सुरभि ।

जब छंदक और वह सिद्धार्थ के पास से चले गए, तो भैरवी ने कहा—"चलो, अब युवराज एकांत में है । अब उसके पास चलें ।"

"सब साथ नहीं एक-एक कर ।" एक ने प्रस्ताव किया ।

"अब तो वह उदास और चिंता में घिर गए जान पड़ते हैं ।" सुरभि ने कहा ।

"पहले कौन जाएगा ?" भैरवी ने पूछा ।

"मैं जाऊँगी ।" सुरभि ने कहा ।

"सबसे छोटी !"

"परंतु सबसे बलवान् । कौन शील मध्य है रस का मनुष्यों में ?" सुरभि ने उत्तर दिया ।

"यदि युवराज ने उपेक्षा कर दी तुम्हारी, तो फिर ! हमारा सारा बल क्षीण हो जाएगा । यह जाति का अपमान होगा फिर हम मुख दिखाने-योग्य न रहेंगी ।" भैरवी ने कहा ।

कमलिनी तीसरी बहन की संज्ञा थी ।

एक ने कहा— "कमलिनी तू जा ।"

"नहीं ।" कमलिनी बोली— "जो सुरभि पर बिजली है, उस पर मेरा जादू नहीं चल सकता ।"

"फिर ?"

"सुरभि, तुम जाओ ।" कमलिनी ने कहा ।

"मैं वहीं से उन पर फूल फेंक सकती हूँ ।" सुरभि ने कहा ।

"चित्रा ! तुम जाओ । भैरवी ने कहा ।

"हाँ, मेरा नाम मैत्री है।" मैत्री ने अपनी छोटी बहन को सिद्धार्थ के सम्मुख किया।

वह बोली—"मेरा नाम चित्रा है।"

"तुम सबसे अधिक दर्शनीय हो।"

चित्रा ने अपनी बहन को आगे किया।

वह बोली—"मेरा नाम कमलिनी है मैं मैत्री की तीसरी बहन हूँ।" उसने चौथी बहन को आगे कर दिया।

सुरभि ने कहा—"मेरा नाम सुरभि है।"

सबसे छोटी ने कहा—"और युवराज, मेरा नाम सुरुचि है।"

'तुम पाँचों बहनों के बीच भिन्न-भिन्न आकर्षण हैं। अच्छी बात है, तुम्हारा स्वागत है। मेरा नाम सिद्धार्थ है। अपने ही भवन का बंदी एक राजकुमार हूँ मैं। इस सात दीवारों से घिरे हुए एकांत में। दो दीवारों में पथ मिल गया है मुझे। पाँच दीवारें शेष हैं। तुम पाँचों बहनें मिलकर उन्हें मुक्त कर दोगी, मेरे लिये।'

गीत-कुमारियों की समझ में कुछ आया नहीं। वे चुप रहीं।

सिद्धार्थ की दृष्टि सरोवर के किनारे पर गई। एक मेंढक उचक-उचककर तितलियों को पकड़ रहा था।

सिद्धार्थ ने कहा—"हैं! यह क्या यह मेंढक खा गया उस छोटी सी तितली को।"

"यह तो एक साधारण बात है राजकुमार! मेंढक का भोजन ही है यह। यह उसे खाए नहीं, तो जिए कैसे!" चित्रा ने कहा।

"पर मेरी दृष्टि जाम ही गई इस पर। क्या कुछ और पशु-पक्षी खाकर नहीं जी सकता यह!" युवराज ने पूछा।

कमलिनी चिल्ला उठी—"सर्प! सर्प!"

सब एक ओर को हटकर सावधान हो गए। सर्प ने उस मेंढक को निगल लिया।

गीत और गीत-कुमारियों का आयोजन सुनकर नंद, देवक और कुछ राज-वासी भी वहाँ आ गए थे। एक सेवक ने साँप को मारने के लिये पत्थर उठाया। सिद्धार्थ ने उसे वारण कर दिया।

इतने में एक रंगीन पक्षी आकाश-मार्ग से आया और उस सर्प को अपनी चोंच में उठाकर उड़ गया।

"क्या देखा यह! मेंढक को साँप ने निगल लिया, और साँप को रंगीन पक्षी ले गया। कैसी हिंसा छिपी हुई है, इस प्रकृति के शांत आवरण में आग लगाए। जल के लिये थल पर और थल के लिये आकाश पर।" सिद्धार्थ ने आँखों में आँसू भरकर कहा।

"यह तो प्रकृति का रात-दिन का खेल है युवराज! भैरवी ने सान्त्वना देते हुए कहा।

"पर मैंने आज ही देखा। एक का जीवन दूसरे के जीवन पर खड़ा हुआ है क्या!" सिद्धार्थ ने पूछा।

"हाँ," भैरवी ने कहा—"जीव हुआ तो, भक्ष और भक्ष्य हुई तो क्या! यह एक शृंखला है—"वह सहम गई!

"एक अटूट मृत्यु की शृंखला है क्या! जहाँ तक दृष्टि जाती है, उससे भी दूर! अनुमान की सीमा—उससे भी दूर! आह! कहीं पीड़ा है कहीं अशांति है।" सिद्धार्थ भूमि पर मस्तक पकड़कर बैठ गया।

"मस्तक पर से हाथ हटाओ युवराज! इससे अशांति और भी बढ़ जायगी।"

"अच्छा मैं हट जाऊँगा। मेरे प्रश्न का उत्तर दोगी!" युवराज भैरवी का गात-कोमल हाथ पकड़ने लगा।

भैरवी ने सिद्धार्थ का संकोच दूर किया—"हम गीत-कुमा-

# ६ प्रेम के पाठ

युवराज की वह उदास भावुकता गई तो नहीं, पर गीत-कुमारियों ने अपने राग में उसे छिपा दिया। जब उसे छिपा लेती, गीत-बालाएँ अपने-अपने भावावेश से सिद्धार्थ का ध्यान एक स्थान से हटाकर दूसरी जगह स्थापित कर देतीं। युवराज के मन को सांसारिकता में अटका दिया उन्होंने, इससे राजभवन में वे बड़े आदर और सम्मान से देखी जाने लगीं।

युवराज जिस गीत को मन से सुनते थे, वह उनके मनन, चिंतन और अध्ययन में सजीव हो उठता। पहले कुछ दिन तक वह उस भीतर के और बाहर के गीत में अंतर समझते रहे फिर इन गंधकुमारियों की माया में डूब गए। वह ज्वाला राख के नीचे दब गई!

कुमारियाँ धन के लालच से नहीं आई थीं यहाँ। उनके देश में कोई सिक्का नहीं चलता था। वे कभी फूल-पत्तों को छोड़कर किसी धातु से अलंकृत न होती थीं। वे रत्नों को चमकीले पत्थर कहती थीं।

एक सम्राट की प्रेरणा से ही वे यहाँ आई थीं। राजा का एक मित्र था गंधर्व-देश में उसी ने उन्हें यहाँ भेजा था। इस निःस्वार्थ भाव से और भी उनका महत्त्व बढ़ गया। कभी-कभी महारानी प्रजावती दासियों को पीछे छोड़कर उन गीत-कुमारियों की अभ्यर्थना के लिये आगे बढ़ जाती थीं।

उसी जामुन के वृक्ष के नीचे, सरोवर के किनारे पाठशाला लगी। शिक्षिकाएँ पाँच और छात्र केवल एक।

सिद्धार्थ ने कहा—"मैंने शास्त्रों का अध्ययन किया है।"

"हम तुम्हें एक नवीन शास्त्र पढ़ायेंगी।" भैरवी ने कहा।

"कौन-सा ?"

"हम तुम्हें प्रेम सिखायेंगी।"

"क्या हुआ प्रेम ? मैं प्रेम करता तो हूँ।

'नहीं युवराज ! यह इतना सरल नहीं है, जितना तुम समझते हो।'

"क्या हुआ प्रेम ?"

'धीरे-धीरे ही तो सीखोगे। एक ही क्षण में कोई नहीं सिखा सकता।"

'सबसे पहले क्या करना होगा ?' युवराज ने पूछा।

"पहले रस की वृत्ति जागरित करनी होगी मन के भीतर।" भैरवी ने कहा।

"रस क्या हुआ ?"

"आनंद की भावना। इसके लिये तुम्हें मन की उदासी का बिलकुल त्याग करना होगा। रूप पर रिझना होगा।"

"तुम बड़ी सुंदर हो भैरवी ! कब का परिचय है तुमसे, नहीं जानता। जिन दिनों से तुम मुझे बचपन में वह गीत सुना रही थी क्या अब तुम्हें सामने पाकर और भी मधुर हो उठा है ! स्वर के सूत्र में पकड़कर तुम मुझे खींचकर ले जा रही हो ! कहाँ ? तुम्हारे आ जाने से वे सातों दीवारें और भी दृढ़ हो गई हैं। पहले बाहर क्या है इसे जानने की आकांक्षा थी, वह अब विस्मृत हो गई है। भैरवी !" सिद्धार्थ उसका हाथ पकड़ने को बढ़ने लगा।

'नहीं युवराज !" भैरवी पीछे हटने लगी।

"क्यों ?"

"ऐसा ही किया जायगा।'

'उस समय हम युवराज के निकट ही रहेंगी। हम युवराज के भाव और उनकी चेष्टाओं से उनके हृदय की थाह ले लेंगी और आपको युवराज की मनोनीत कुमारी को बता देंगी।"

युवराज को भैरवी बड़ी प्रिय जान पड़ी, आरंभ के बहुत दिनों तक। उसके हृदय में जिन स्वरों की झंकार थी उनकी प्रतिध्वनि युवराज को भैरवी के कंठ में मिली। जब उसके मन का गीत भैरवी ने भौतिक जगत् में मूर्त कर दिया, फिर भैरवी से हटकर उसका विचार चित्रा की ओर गया।

'चित्रा तुम अनुपम सुंदरी हो।' सिद्धार्थ ने कहा एक दिन।

चित्रा ने स्मित-वदन कहा—"आज ही क्या स्मृति-सी हुई है तुम्हें? इतने महीनों से हम सान्निध्य में हैं।"

"विचार और अध्ययन से हमें सत्य दिखाई देता है।'

"पहले तुम भैरवी से ही अधिक बोलते थे। उसी ने तुम्हारे विचार आकर्षित कर रखे थे।

'अब जान पड़ता है, वह अधिक भ्रमित कर देती है। उसका स्वर सुंदर है, इसमें कोई संदेह नहीं पर नेत्रों के लिये तुम सुरम्य हो, बहुत रम्य हो। गीत एक स्वप्न की भाँति अधिक मोह रखता है, पर वास्तविकता कम है उसमें। तुम्हें जब लता-कुंजों की ओर से देखता हुआ आता हूँ तो एक अद्भुत रोमांच से भर उठता हूँ।"

सिद्धार्थ उसकी ओर देखने लगा।

चित्रा लाज भरी हुई।

"चित्रा!

"कहो युवराज मुझे एक काम है।

क्या?"

नहीं बताया चित्रा ने। बड़ी देर में उसने प्रत्युत्तर किया।

"चित्रा, तुम इस प्रकार कठोर होकर बिना बोले ही चली गईं। मैं तब से निरंतर तुम्हारे ही चिंतन में हूँ। सच पूछो तो मैं तुम्हारी आहट पर ही साँस ले रहा हूँ। तुम कहाँ चली गई थीं?"

"काम लग गई थी।

"मैं समझा था, तुम रिसा गईं!"

"नहीं युवराज! इतने दिनों से देख ही रहे हो। हम रिस करना जानती ही नहीं। जो कुछ हुआ स्पष्ट कह देती हैं। किसी को बुरा लगे, चाहे भला।" चित्रा ने कहा।

"चित्रा तुम अत्यंत सुंदर हो।"

"हम इन स्तुति के वाक्यों से अनभ्यस्त हैं युवराज, और इससे हमारा भाव अविचल ही रहता है।"

"निरंतर तुम्हारी संगति में समय व्यतीत करने की इच्छा होती है।" कहते हुए सिद्धार्थ ने उसकी ओर हाथ बढ़ाया।

"ठहरो युवराज! तुम प्रतिज्ञा भूल रहे हो!

"कौन-सी?" युवराज ने हाथ रोककर उसकी ओर देखा, दुःख में भरकर।

"यही कि तुम हमारा स्पर्श न करोगे।"

"पर तुम्हें तो मेरा स्पर्श करने की स्वतंत्रता है न?"

"फिर क्या हुआ?"

"एक ही बात तो हुई। अंतर क्या रहा? मैंने तुम्हारा स्पर्श किया, या तुमने मेरा। इस प्रतिज्ञा में कोई तर्क नहीं रह जाता इससे मैं उसका त्याग करता हूँ।"

"नहीं युवराज कदापि नहीं। सबके सामने ही तुम्हें यह प्रतिज्ञा तोड़नी पड़ेगी, क्योंकि सबके सामने ही तुमने यह व्रत लिया था।"

"केवल तुम्हारे ही सामने तोड़ता हूँ।"

"नहीं युवराज!"

"सीमा ही तो स्वर्ग है।"

"एक में तुम्हारी कामना है दूसरी में मेरी।"

"मैं अपनी कामना को भी सफल चाहता हूँ।"

"नहीं।"

"चित्रा, तुम अनुपम हो।"

"हम सब समान ही हैं युवराज!"

"नहीं तुम सर्वश्रेष्ठ हो। जिस एकांत में मैं केवल अपने विचारों के ही साथ रहता था वहाँ अब तुम्हारा साथ चाहता हूँ। तुम इतनी कठोर क्यों हो? बैठो।"

चित्रा बैठ गई।

"और भी निकट।"

"तुम्हारी इस कामना का कोई अंत ही न होगा। इसी से तो हमने उसके बीच में एक रेखा खींची है—एक सीमा बनाई है।"

"अच्छा वहीं बैठी रहो। इस संबंध में और कुछ न कहूँगा।"

"यदि कहा, तो फिर मैं कभी तुम्हारा साथ एकांत में नहीं करूँगी।" चित्रा ने कहा।

"चित्रा! चित्रा!" भैरवी ने पुकारा कहीं ओर से।

"हाँ, आई।" कहकर वह उठ खड़ी हुई। उसने युवराज से आज्ञा माँगी। वह चली गई।

सिद्धार्थ सोचने लगे—"चित्रा भी भैरवी के ही समान है। उन्होंने जो अनुराग सिखाया है मुझे, उसके दो पथ हैं—एक में वे मेरे समीप रहती हैं दूसरे में दूर।"

"क्या विचार कर रहे हो युवराज?" कहती हुई भैरवी आई वहाँ पर।

"यही कि तुमने जो प्रेम सिखाया है, उसके दो पथ हैं क्या?"

हँसकर भैरवी ने कहा— "हाँ-हाँ।"

"क्यों ?"

"क्योंकि जिस वस्तु से तुम प्रेम करते हो, उसमें तीसरा परिमाण है—वह सघन है।"

"एक ही पक्ष क्यों नहीं है ?"

"बन्धन आवश्यक है। विरह के कारण ही मिलन है, और मिलन ने ही विरह को अपनाया है। विरह से भी प्रेम करो युवराज !"

"मैं नहीं समझता तुम्हारी बात तुम परिहास कर रही हो।"

"शुद्ध सत्य किया है प्रश्न मैंने तुम पर। नहीं समझोगे तुम अभी। जब अनुभव परिपक्व होगा तभी, तब तक नहीं।"

"मैं तुमसे प्रेम करता हूँ।"

"तो कौन तुम्हें वारण करता है इससे ?"

"फिर तुम क्यों नहीं करतीं ?"

"वह हमारी वस्तु है। उसके लिये तुम्हारा हठ और आग्रह होना उचित नहीं है।"

"मैं अपने प्रेम की प्रतिध्वनि चाहता हूँ।"

"हमारे पास न मिलेगी वह।"

"फिर तुमने क्यों मुझे प्रेम सिखाया ?"

"हमने कहाँ सिखाया ?"

सुंदर थे वे दिन ! केवल मुग्धता ही था। सारा जगत् इस प्राचीर-मण्डल की ओट में था। इस राजभवन और उपवन पर मैं अपनी पलकें बिछा देता था। तुमने वह गीत मेरे मन के भीतर से निकालकर उसे मेरे सामने प्रतिष्ठित कर दिया।"

"क्या बुरा किया ?"

"कदाचित् वह मेरे वश में था, और तुम मुझसे दूर हो !"

मैत्री हँसकर कहने लगी—"दूर कहाँ हैं युवराज ! क्या तुम्हारी इच्छा पर ही हम सदैव गाती और नाचती नहीं हैं ?"

"तुम्हारे ऐसे विचार हैं, तो हम अभी जायँ।

सिद्धार्थ घबराकर बोला—"नहीं, ऐसा न करो।"

एक दिन सिद्धार्थ जब उपवन में अकेले ही थे। उन्होंने एक कोमल कंठ की चीत्कार सुनी। सरोवर की ओर से आई थी वह ध्वनि। दौड़कर उधर जाकर देखा, कमलिनी जल में छटपटा रही थी।

"बचाओ-बचाओ!" कमलिनी चिल्लाई।

"तुम्हारा स्पर्श!" सिद्धार्थ ने जल में धँसकर पूछा।

"हाँ-हाँ मुझे खींचकर बचा लो युवराज! मैं तुम्हारी आजन्म आभारी रहूँगी।"

सिद्धार्थ ने उसके हाथ पकड़कर उसे जल से बाहर खींच लिया—"कैसे गिर पड़ीं तुम जल में?"

"फूल तोड़ रही थी। पैर फिसल गया, उस सोपान पर काई जमी हुई थी।"

"अब क्या होगा?" सिद्धार्थ ने उसका हाथ पकड़े हुए ही कहा।

"कैसा क्या?"

"हमारा व्रत टूट गया!"

"कदापि नहीं।"

"क्यों? मैंने तुम्हारा स्पर्श कर तुम्हें तट पर खींचा।"

"नहीं युवराज मेरी ही इच्छा तो थी वह। मैंने तुमसे कहा न?"

"तो मैं अब अपनी इच्छा से पकड़े हुए हूँ तुम्हारा हाथ।"

सिद्धार्थ ने नहीं छोड़ा था उसका हाथ अभी तक।

"नहीं इस पर अभी मेरा ही अधिकार है।"

"फिर भी यह स्पर्श कितना कोमल और कमनीय प्रतीत हो रहा है। मेरी क्षमता है कैसे नहीं इस पर?"

"इस बार छोड़ देने पर फिर जब ग्रहण करोगे तब होगी।"

सिद्धार्थ ने फिर पकड़ने के लिये उसका हाथ छोड़ दिया। कमलिनी भाग गई दूर!

"कमलिनी!"

"नहीं युवराज! भैरवी देख लेगी।"

कमलिनी भाग गई!

सिद्धार्थ सोचने लगे— "ये पाँचों बहनें एक ही तत्त्व की बनी हुई हैं। ये प्रेम सिखाती हैं, पर प्रेम करने से भागती हैं।"

भैरवी आकर बोली—"क्या सोच रहे हो युवराज!"

"यही कि तुम प्रेम करना नहीं जानतीं!"

"तुम्हीं कहाँ जानते हो!"

"क्यों नहीं जानता मैं!"

"क्या इसी को प्रेम कहते हैं! कभी तुम मेरे प्रति अनुराग दिखाते हो कभी चित्रा के, कभी कमलिनी के कभी सुरभि के और कभी सुरुचि के। यह विभ्रम है भ्रमर की वृत्ति है इसका नाम प्रेम नहीं है।"

"फिर प्रेम किसे कहते हैं!"

"प्रेम सत्य को लेकर ही उज्ज्वल और विशुद्ध होता है।"

"प्रेम में सत्य का समावेश कैसे होता है!"

"अनेकता से नहीं, एकता से।"

"कैसी एकता!"

"केवल एक से ही प्रेम करना। केवल एक ही का चिंतन और उसी के लिये व्याकुलता!"

"नहीं भैरवी! मैं तो समस्त विश्व-संसार से प्रेम करना चाहता हूँ। उसमें जड़ जीव, पशु-पक्षी, लता-वृक्ष, गिरि-कानन, नर-नारी, गृह-नक्षत्र सब सम्मिलित हैं। मैं इन सबसे प्रेम करना चाहता हूँ।"

"मैं नहीं समझ रही हूँ युवराज, तुम क्या कह रहे हो ?"

"क्या मैं तुम सबसे प्रेम नहीं कर सकता ?"

"क्रमशः ही तो वह व्यापक हो सकेगा । प्रारंभ में केवल एक को ही प्रिय समझना होगा युवराज ! एक ही से तो अनेक बनता है न ।"

"वह एक कौन है ? तुम ?"

"नहीं हममें से कोई भी नहीं ।"

"फिर ?"

"तुम स्वयं ही ढूँढ़ लाओगे उसे ।"

"कब ?"

"बहुत शीघ्र । उससे तुम्हारा विवाह होगा ।"

"विवाह क्या हुआ ?"

"वही एकता का बंधन है ।"

"पर मैं मुक्ति चाहता हूँ । चार दीवारों के बंदी सिद्धार्थ को तुम और एक प्राचीर में क्यों घेर देना चाहती हो ?"

"मुक्ति बंधन पर ही तो खड़ी है । जब बंधन ही नहीं, तो फिर मुक्ति कैसी ? बंधन से मुक्ति, मुक्ति से बंधन, तभी तो सृष्टि का चक्र पूरा होता है ।"

"तुम्हारा तर्क समझ में आता है मैत्री ! मैं विवाह करूँगा ।" सिद्धार्थ ने कहा ।

"वह एकता का बंधन है, पर वास्तव में उसके अनेकता है ।"

"सुंदर !"

"वही तुम्हारे एकांत की छाया-सहचरी होकर रहेगी । वही तुम्हारी इच्छा का पंथ अनुसरण करेगी युवराज ! हम तो अपनी इच्छा से चलती हैं अपनी ही आकांक्षा से स्थिर होती हैं, और फिर अपने ही विचार पर चल देती हैं ।"

"ठीक है छंदक! मैंने उत्सव की कृत्रिमता, बहुत देख ली है मुझे दूसरा सिरा दिखाओ। यह पथ कहाँ को गया है?"

"यह एक गली है।"

"उधर ले चलो।"

"गली संकीर्ण है युवराज, भीड़ से भरी। रथ से किसी के चोट लग जायगी।"

"अच्छा, हम पैदल ही चलेंगे।"

"नहीं युवराज पैदल नहीं जा सकते, भीड़ में मिलकर।"

"क्यों?"

"महाराज की आज्ञा और एक प्रचलित प्रथा।"

सिद्धार्थ उदास हो गए।

छंदक ने कुछ दूर और जाकर रथ रोक दिया—"युवराज, हमारी यात्रा यहाँ पर समाप्त होती है। आज्ञा दीजिए कि रथ राजभवन की ओर लौटा दिया जाय।"

"लौटा दो।" बड़ी उदासीनता से युवराज ने कहा।

छंदक ने रथ लौटाया। घोड़ों ने राजभवन की ओर पैर बढ़ाए।

"तुम्हारे मुख पर प्रकाशित भाव कह रहे हैं, तुम इस भ्रमण से संतुष्ट हुए हो।" छंद की ओर सम्बोधन कर युवराज बोले।

छंद ने स्निग्ध मुस्कान की रेखाएँ प्रकट कीं मुख पर।

पथ के दायें बायें एकत्र जन-समूह के बीच से, अविराम जय-नाद में फूलों की वर्षा से होकर छंदक रथ ले जा रहा था। इस बार पहले की अपेक्षा कुछ तीव्र गति थे। रथ नगर की भीतरी दीवार के प्रवेश पर आया। छंदक ने बढ़ाने घोड़ों रथ का वेग अधिक कर दिया।

हठात् युवराज चिल्लाए—"ठहरो सारथी, लौटा दो रथ।" उन्होंने पीछे की ओर संकेत कर कहा—"वहाँ-तक ले चलो।

किसी ने मुझे पुकारा बड़ी मर्म-भरी वाणी में। वह वहाँ पर हलचल सी मची है। वहाँ से चलो। मैं देखूँगा, वह कौन है।"

उस भीड़ में प्रहरी एक मनुष्य को धक्का देकर पीछे की ओर कर रहे थे।

"कहाँ से आ मरा यह यहाँ। हट पीछे।" एक प्रहरी ने कहा।

दूसरे ने उसका हाथ पकड़ पीछे को खींच लिया।

उस मनुष्य के चोट लग गई। वह बड़ी करुण चीत्कार कर उठा।

छंदक का रथ खींचकर वहाँ पर लाया गया।

"प्रहरी, ठहरो तुम क्यों मार रहे हो इस व्यक्ति को। इसने क्या अपराध किया? इसे मेरे सम्मुख लाओ।"

वह व्यक्ति सिद्धार्थ के समीप लाया जाने लगा।

सिद्धार्थ ने बड़े भय और विस्मय के भाव से छंदक की ओर देखकर कहा—"छंदक, यह कैसा अद्भुत मनुष्य है इसके केश और श्मश्रु सब श्वेत हैं! मुख झुर्रियों से भरा हुआ, कमर टेढ़ी, बड़ी कठिनता से लाठी के सहारे मेरे पास तक आ रहा है!

छंदक किंकर्तव्य-विमूढ़ होकर, चुप हो सोचने लगा—"क्या उत्तर दूँ इन्हें? यह पहला निमित्त, इतनी सावधानी करने पर भी कहीं से घुस पड़ा यहाँ।"

उस मनुष्य ने लड़खड़ाते हुए युवराज के सामने आकर हाथ जोड़ कहा, अस्पष्ट और टूटी-फूटी वाणी में—"युवराज की जय!"

"है! इसका सारा अंग कंपित है, वाणी भी स्पष्ट नहीं। कान बहरा है, आँखों से भी कम दिखाई देता है।"

"हाँ युवराज, आँखों से भी कम दिखाई देता है। एक तो बिलकुल ही फूट गई!" उस व्यक्ति ने दयनीय स्वरों में कहा।

"छंदक !" सिद्धार्थ ने सारथी की ओर मुख किया।

छंदक के अंग में काटो, तो रक्त नहीं। उसने सोचना शुरू किया कि अब जब निमित्त सामने हो गया है, तो उसे राजाज्ञा पर यह दैन्य मूर्खता लगी। छंदक बोला—"हाँ युवराज !

"छंदक ! यह भी क्या मनुष्य है ?"

"हाँ युवराज ! यह वृद्ध मनुष्य है।"

"क्या मनुष्य ! क्या विचित्र ! आज तक नहीं देखा मैंने कभी कोई ऐसा ! ऐसा क्षीण, ऐसा दुर्बल, इतना निरीह और इतना निस्सार !"

"भगवान् का नियम युवराज ! एक दिन सभी को इस मार्ग पर आना है।" वृद्ध ने कमर पकड़कर निःश्वास छोड़ी।

"छंदक ! यह मनुष्य क्या सच बोल रहा है ?"

"हाँ महाराज !"

"क्या मैं एक दिन ऐसा ही जर्जर, क्षीण पंगु और अंधा हो जाऊँगा ?"

छंदक ने धीरे-धीरे कहा—"इसे वृद्धावस्था कहते हैं युवराज ! युवावस्था के पश्चात् सभी की देह धीरे-धीरे क्षीण होने लगती है।"

"क्या यशोधरा भी एक दिन ऐसी ही हो जायगी ?"

"सृष्टि के इस नियम का अपवाद कोई भी नहीं है। रंक से लेकर राजा तक, मूर्ख से लेकर पंडित तक, एक छोटे-से कीट से लेकर मनुष्य तक, सभी को इस जरा के समीप पराजित होना पड़ता है।

"आश्चर्य ! ऐसे सुंदर यौवन की कांति से भरे हुए शरीर का ऐसा परिणाम ! कैसा हाँफ रहा है यह मनुष्य ! सारा शरीर सूख गया है, स्थिर होकर खड़ा नहीं हो सक रहा है। प्राण निकल रहे हैं,

आँख भी सब दूर गए मालूम पड़ते हैं ! केवल हड्डियों का एक ढांचा ! छंदक ! मुझे भय लग रहा है !"

प्रहरी उस वृद्ध को हटाने लगे ।

'नहीं-नहीं इन्हें मेरे सामने रहने दो अभी । मैंने बहुत दिनों के पश्चात् इन्हें देखा है । इन्हीं को देखने के लिये तो मैं आया हूँ यहाँ ।'

वृद्ध ने फिर विकंपित वाणी में कहा —"यु-व-रा-ज की ज-य हो !"

"तुम क्या चाहते हो ?" सिद्धार्थ ने पूछा ।

"यौवन दे सकता है ?" वृद्ध ने कहा ।

"मैं प्रयत्न करूँगा ।"

"नहीं दे सकते । युवराज, मेरी फूटी आँख में दे सकते हो ज्योति ?"

युवराज ने असहाय होकर छंदक की ओर देखा— 'नहीं दी जा सकती ज्योति ? किसी प्रकार नहीं ?'

"नहीं युवराज, किसी प्रकार नहीं ।" छंदक बोला ।

"मैंने पहले ही कह दिया था युवराज !" वृद्ध बोला ।

"कितनी सरसता है तुम्हारी वाणी और व्यथा में !" युवराज ने कहा ।

"बाल्यावस्था और वृद्धावस्था की तुलना जब कहा जाता है, वे समानता से भरी हैं ।" छंदक बोला ।

"जीवन एक धंधा है ।" वृद्ध ने कमर पर हाथ रख बड़ी कठिनता से सिर उठाकर कहा—"बाल्यावस्था में प्रकृति से सब लिया जाता है, और वृद्धावस्था उसे चुका देने का समय है । अब मुझे जाने दो ।" वृद्ध लाठी टेक-टेककर जाने लगा ।

"प्रहरी, इन्हें कुटिया तक पहुँचा दो ।" सिद्धार्थ ने कहा ।

एक प्रहरी भीड़ हटाता हुआ, दूसरा उस वृद्ध का हाथ पकड़कर उसे ले चला ।

छन्दक ने घोड़ों की बागडोर खींची।

"छंदक! और भी ऐसे वृद्ध हैं, कितने?"

"अनेक।"

"फिर मैंने औरों को क्यों नहीं देखा?"

"दुर्बल और असहाय होने के कारण भीड़ में क्यों आते?"

रथ पाँचों प्राचीरों के तोरणों को पार कर राजभवन में आ पहुँचा।

महाराज ने पूछा—"नगर-भ्रमण किया युवराज?"

एक सकरुण मुस्कान में रहस्य को छिपाकर युवराज ने कहा—"महाराज, नगर देखा।"

छंदक अपराधी-सा, रथ द्वार पर अटकाकर खड़ा हो गया महाराज के सामने।

चंद के मुख पर भी प्रसन्नता न थी। मुँह लटकाए वह खड़ा था युवराज के पार्श्व में।

प्रजावती ने पूछा—"सबसे अधिक कौन-सी वस्तु रुचिकर हुई तुम्हें युवराज?"

"क्या कहूँ वह रूप-यौवन रूप, जो जीवन का अपरिहार्य अंग है। मुझे उस वृद्ध का—"

"वृद्ध!" महाराज शुद्धोदन ने आधे क्रोध और आधे पश्चात्ताप में भरकर दाँत पीसे, दोनों हाथ मले, और छंदक की ओर देखा।

छंदक ने आकाश की ओर संकेत कर कहा—"भगवान् की इच्छा सबसे प्रबल है महाराज!"

सिद्धार्थ यशोधरा के कक्ष में चले गए। शुद्धोदन राजकुमार चंद से पूछने लगे—"कहाँ, कब और कैसे वह बूढ़ा आ गया। यह किसकी असावधानी से भूल हुई, इसकी खोज में लगे।

"यशोधरे, मैं रूप, रस और यौवन की सीमा के दर्शन कर आया हूँ परम सुंदर। परम मनोहर!" सिद्धार्थ ने कहा।

एक पहेली-सी हल करने लगी यशोधरा। वह गर्भ के भार से श्रान्त, कोमलांगिनी युवराज की अन्यमनस्कता से और भी खिन्न-मना हो गई थी इधर कई मास से।

युवराज ने कहा—"आश्चर्य है, मैंने आज तक इसे नहीं देखा। यह छिपा दिया गया मुझ से इतने दिनों!"

यशोधरा चौंक उठी! समझ गई कि युवराज को आज किसी निमित्त के दर्शन हो गए।

"क्यों, तुम क्यों चौंक उठीं? क्या तुमने कभी कोई वृद्ध देखा है? और फिर दर्पण में अपनी प्रतिच्छवि देखकर यह भी विचार किया है कि यह रूप हवा में रखे हुए कपूर की भाँति एक दिन उड़ जायगा!" सिद्धार्थ ने कहा।

यशोधरा अत्यंत विकल हो उठी।

सिद्धार्थ ने फिर कहा—"जीवन का यही क्रम है, या यह मित्र अभी और कुछ दूर तक गया है!"

इसके पश्चात् युवराज एक दिन नगर की दक्षिण दिशा में भ्रमण के लिये गए। वहाँ उन्होंने दूसरा निमित्त भी देख लिया। राज्य की सारी सतर्कता और प्रबंध धरे ही रह गए।

'यह कैसा मनुष्य है सारथी! क्या यह भी वृद्ध है? युवराज ने पूछा।

"नहीं यह वृद्ध नहीं है।" छंदक ने उत्तर दिया।

"फिर? यह तो भूमि पर पड़ा है, उठ भी नहीं सकता। बड़े आर्त्त स्वर में कराह रहा है।'

'यह युवक ही है रोग ने इसकी ऐसी दशा कर दी है।'

"क्या यौवन का एक शत्रु और है यह रोग?"

"केवल यौवन का ही नहीं, प्रत्येक अवस्था का।"

"और प्रत्येक मनुष्य का भी?"

"हाँ।"

"मेरा भी?

"हाँ युवराज!"

"कब?"

'किसी समय भी। यह शरीर पाँच तत्वों से निर्मित है। तत्वों के असमान होने पर रोग पैदा होता है।"

'कितना कुरूप और मलिन हो गया है यह। चारों ओर कफ थूक-थूककर इसने भर दिया है। मक्खियाँ भिनभिना रही हैं और दुर्गंधि आ रही है।'

'इसीलिये तो मैंने रथ इतनी दूर पर रोका है।' छंदक ने उत्तर दिया—"और चलें अब।"

"तुम्हारी इच्छा छंदक!" सिद्धार्थ ने कहा—"बुढ़ापा इसकी अवधि का शत्रु, और रोग इसके वध-बन्ध का वैरी! और हम इसे भूल जाने का परिश्रम कर रहे हैं। अंत में कब तक!"

छंदक रथ राजमहल की ओर ले जाने लगा, और मन में सोचने लगा—"आज भी जो जितना छिपाया गया था, उतना ही प्रकट हो गया!'

'छंदक! कहीं दूर नहीं ले जा सकते रथ?'

"कहाँ युवराज?'

'दूर-दूर—कहीं दूर, छंदक! जरा और रोग से दूर!"

"ऐसा स्थान कहीं नहीं है युवराज!"

'होगा। सूर्य की परिधि से बाहर कहीं। जहाँ यौवन वर्षों की चोट से क्षीण नहीं हो जाता। तुम्हें नहीं ज्ञात है, कोई ऐसा स्थान?"

"नहीं।"

'मैं भी नहीं जानता। तब चलो, राजभवन को ही चलो। वहीं कम

"अब समझा, रोग और जरा के साधन इसी की सिद्धि हैं !"

शव-यात्रा निकट ही आ गई थी।

एक वृद्ध-दंपति रो रहे थे—"हाय हमारा पुत्र !"

एक बालक चिल्ला रहा था—"हाय मेरे पिता !"

बाल-बिखरे एक युवती सिर पीट रही थी—"हाय मेरे पति !"

"ठहरो मुझे भी देख लेने दो।" कहकर सिद्धार्थ ने उन लोगों को रोक लिया।

शव का मुख खोला गया। सिद्धार्थ ने उसे भले प्रकार देखा और वे लोग आगे को चले।

'कैसा निस्तेज और विकर्षण मुख, एक दिन यह हमारी ही भाँति होगा। इंद्रियों में चेतनाएँ और मन में संकल्प लिए हुए !"

"हाँ युवराज !

"और एक दिन हम भी ऐसे ही हो जाएँगे !"

"अवश्यमेव !"

"धन, बल कीर्ति और बुद्धि कोई भी न बचा सकेगी !"

नहीं युवराज, कोई भी न बचा सकेगी !"

सिद्धार्थ ने बड़ी गहरी साँस खींचकर कहा—'हमारे सुख के स्वप्न यहीं पर आकर पर्यवसित होते हैं। हमारे विलास के भवनों की मूल-भित्ति यहीं पर है ! यह राज अब किसी काम का नहीं रहा !'

"नहीं युवराज !"

"ये कहाँ ले जा रहे हैं उसे ?"

"श्मशान में ले जाकर उसे भस्मीभूत कर देंगे !'

"यही अंत है हमारे इस अर्जित बल और श्रृंगार से लालित-पालित देह का ! सुन माधव, बड़ी सावधानी से तू भूमि पर चरण रखता है। इसलिये नहीं कि कहीं कोई कृमि-कीट कुचल जायगा,

पर इसलिये कि तेरे पैर में कहीं कोई ठोकर न लगे, कोई कुश-कंटक न चुभ जाय! और अब क्या होगा! जब अग्नि की शिखाएँ अपनी लपलपाती हुई जिह्वाओं से तेरी त्वचा को चाटकर तेरा रक्त-पान करेंगी, जब लाल-लाल अंगारों पर तेरी हड्डियों का पंजर चटचटायेगा, तब क्या होगा! शव को जलाकर ये सब लौट आवेंगे घर को। क्यों चंदक!"

"हाँ महाराज!"

"और ये सब फिर एक कल्पित सुख-विलास हास्य-रंग में निमग्न होकर अपनी मृत्यु की स्मृति को ढक देंगे, एक के ऊपर दूसरा आवरण डालकर।"

"सभी जानते हैं युवराज! मृत्यु अवश्यंभावी है।"

"नहीं चंदक, कोई नहीं जानता। मृत्यु की यह माधुरी कैसी छिपा दी गई मुझसे! मैं जान गया था उसी दिन, जिस दिन मैंने छिदे हुए हंस को भूमि पर मुमूर्षावस्था में पड़ा देखा था। मृत्यु से अधिक निश्चित और कोई वस्तु नहीं है मेरे। फिर उसे छिपाने के लिये इतनी दीवारों का आयोजन किया गया।"

"सुनता हूँ, ये दीवारें पहले ही से थीं युवराज, हमारे जन्म से भी पूर्व।"

"जो कुछ हो, मैंने जीवन का यह एक छोर आज देखा और पहचाना। इसका दूसरा छोर!—"

इसी समय राजभवन से एक अश्वारोही रथ के समीप पहुँचा, और उसने हाथ जोड़कर निवेदन किया—"युवराज को बधाई है! युवराज्ञी ने अभी-अभी एक सुंदर बालक को जन्म दिया है! यह आप और कपिलवस्तु के लिये कल्याणकारी हो! महाराज को यथाशीघ्र राजभवन में श्रीमान् की उपस्थिति वांछनीय है।"

छंदक बोला—"आ ही गए, अब तो राजभवन के निकट। एक ही दीवार और पार करनी है।"

महाराज और महारानी युवराज का स्वागत करने के लिये और उन्हें पुत्र-जन्म का शुभसमाचार सुनाने के लिये सिंहद्वार पर उनकी प्रतीक्षा कर रहे थे। पर सिद्धार्थ दूसरे ही मार्ग का अतिक्रमण कर विषण्ण-हृदय और विनत-मस्तक से अपने कक्ष में चले गए।

महाराज समझते थे, पुत्र के जैसे मोह में मैं आबद्ध हूँ, पुत्र के उत्पन्न होने पर ऐसे ही ममत्व के जाल में सिद्धार्थ भी फँस जायँगे। पर ऐसा न हुआ।



सिद्धार्थ ने कहा—"निमित्त-दर्शन के पश्चात् न जाने कितनी सम्भावनाएँ छिपी हुई गुफाओं में से निकल-निकलकर मेरे सम्मुख आ रही हैं।"

प्रजावती ने चौंककर पूछा—"कैसा निमित्त-दर्शन?"

"मैं स्वयं ही तुमसे पूछना चाहता था निमित्त-दर्शन क्या हुआ?"

"किसने कहा?"

"मैंने महाराज को कहते हुए सुना। वह ज्योतिषियों पर क्रुद्ध हो रहे थे कि उन्होंने मुझे तीसरा निमित्त भी दिखा दिया।"

"निमित्त कारण से कहते हैं? और क्या हुआ?"

"किसका कारण?"

"किसी वस्तु का भी। जैसे दिन का कारण सूर्य है।"

"क्या रात नहीं?"

प्रजावती के मुख पर कुछ उलझन झलकी। वह बोली—"मैं नहीं जानती।"

"जैसे मृत्यु का कारण जन्म है?" सिद्धार्थ ने कुछ विचारकर फिर पूछा।

प्रजावती ने अत्यंत उद्विग्न होकर कहा—"नहीं युवराज, हम तुम्हें इस प्रसूति-गृह के भीतर ऐसे अमंगल शब्दों का उच्चारण न करने देंगी। यदि तुम कोई दूसरा प्रकरण नहीं छेड़ सकते तो मौन रहकर हमारी बातें सुनो।"

युवराज ने फिर यशोधरा की ओर देखा। वह अभी तक नहीं जागी थी, उसी प्रकार सो रही थी।

सिद्धार्थ के मुख-मंडल पर चिंता का उदय देखकर महारानी बोलीं—"शरीर अस्वस्थ है प्रसूता का। बड़ी गहरी निद्रा में सो रही है। तुम्हें क्या कुछ कहना है उससे?"

जगत्! मैं तेरी ही पीड़ा से विकल हूँ। तू सो रह, मैं जागकर तेरी पीड़ा की औषधि का अनुसंधान करूँगा!"

किसी के पैरों की आहट ज्ञात हुई! उसके पश्चात् ही वह बिलकुल समीप आ गया सिद्धार्थ के। शांत-सौम्य मूर्ति, अपने ही प्रकाश से उज्ज्वल, उस अंधकार में स्पष्ट दिखाई देने लगा। वह काषाय वस्त्र पहने हुए था। उसके मुख पर आनंद था, और उसके हाथ में एक भिक्षा का पात्र।

"कौन हो तुम? तुम भी जाग रहे हो इस मूक निशा में? क्यों? किसलिये? पर व्याकुलता का कोई चिह्न नहीं है तुम्हारे मुख और तुम्हारी गति में। कौन हो तुम?"

"मैं एक श्रमण संन्यासी हूँ।" बड़ी मृदु और धीर वाणी से वह मनुष्य बोला।

"क्या तुम्हें अवगत नहीं, सारा जगत् जरा, व्याधि और मृत्यु के कठोर पैरों से दलित है।"

'जानता हूँ। इसीलिये तो यह चीवर और यह भिक्षा का पात्र धारण किया है कि उस वस्तु की खोज करूँ, जिस पर जरा का प्रभाव नहीं, जो व्याधि से मुक्त है और जिसने मृत्यु पर विजय पाई है।'

प्रसन्न होकर सिद्धार्थ ने पूछा—"मृत्यु का विजेता कौन है?"

"जिसने निर्वाण प्राप्त किया है, उसने मृत्यु पर ही नहीं, जन्म पर भी विजय पाई है।" श्रमण बोला।

सिद्धार्थ ने आश्चर्यचकित होकर पूछा—"तुमने पाई है वह विजय?"

"नहीं, मैं केवल एक यात्री-मात्र हूँ उस मार्ग का।"

"मैं आ सकता हूँ वहाँ?"

"सत्य और ज्ञान परिश्रम जिसने किया, उसने अवश्यमेव पाया उसे।

"मैं भी यह चीवर और भिक्षा का पात्र धारण करूँगा। मैं उस सत्य को प्राप्त करूँगा, जिस पर जरा का प्रभाव नहीं है। मैं सुख की खोज करूँगा, व्याधि-हीन और अविनश्वर। मैं इस अज्ञानमय जगत् में अचल, शाश्वत और शुद्ध सत्य का अनुसंधान करूँगा।" सिद्धार्थ असहाय-से होकर उस अंधकार में इधर-उधर टटोलने लगे—"पर किधर है पथ?"

"सर्वत्र ही है पथ। जैसे सूर्य के मंडल में से किरणें फूटकर निकलती हैं उसी प्रकार सबमें ही। केवल भ्रम छोड़कर एक ही दिशा में निरंतर प्रगति करते रहना ही पथ की प्राप्ति है। प्रत्येक पथ का मार्ग नहीं यही भ्रम है।"

"तुम्हें नमस्कार है भगवन्! तुमने मेरा अपना द्वार अनावृत कर दिया! किंतु—" युवराज ने विचार करते-करते जिज्ञासा-मुद्रा ग्रहण की। माता पिता, पत्नी, पुत्र सखा, सहचर, मित्र, लोगों के बंधन उनके चारों ओर नाचने लगे।

"तुम रुक गए क्यों? तुम शुद्ध बुद्ध हो। तुम्हारी वाणी मेघ की गर्जना में अशांत और अतृप्त जगत् के अंधकार और अज्ञान में सत्य के सूर्य का प्रकाश करेगी। उठो, प्रवृत्त होओ।"

"राज्य-भोग, सुख-विलास, इसे सदा ही साधारण दृष्टि से देखा है, परंतु पिता और परिजन?"

"क्या जरा-मरण ने इनके बंधनों को दुर्बल नहीं कर रक्खा है? सारा जगत् सूक्ष्म होकर तुम्हारे मन में सुप्त है। प्रवृत्ति और त्याग वे एक ही भावना के दो सिरे हैं।"

"तुमने मुझे नवीन स्फूर्ति से भर दिया। मेरे मन के भीतर चमकते हुए तारक पर के समस्त आवरण हटा दिए। कौन हो तुम?"

"मैं असित ऋषि का शिष्य हूँ। तुम्हारे पुत्र का आशीर्वाद

देने आया था। मुझे रात ही में उठकर चले जाने की राजाज्ञा हुई थी। मैं जा रहा हूँ।' ऋषि ने सिद्धार्थ का हाथ छोड़कर परिक्रमा की ओर चले गए।

''इस राजभिक्षा का नाम हमने सुख रखा है। हम आज रमणियों की कड़ियों को बढ़ा-बढ़ाकर हमने अपने बंधन के लिये क्या न सजाई नहीं जोड़ी हैं। केवल एक पात्र और एक वस्त्र! और चाहिए ही क्या? माँगने के लिये वस्त्र का छोर और खाने के हेतु पात्र।" एकाएक उन्होंने कुछ और सोचा—"अभी क्यों न चला गया मैं उस समय के ही साथ। उसके लिये द्वार खोलने की आज्ञा मिली होगी। उसकी छाया में मिलकर क्या मेरी भी निष्कृति नहीं हो सकती?" वह उषा को कह गए एक-दो पग। रुक गए। "जिन्हें त्यागकर जाना है उनसे कहना तो उचित है न?" राजमहल की ओर फिर गए युवराज।

प्रसूति-गृह में जाकर देखा, प्रसूता शय्या पर पड़ी हुई जाग ही रही थी। सिद्धार्थ ने चुपचाप बाहर से देखा।

प्रसूता उनकी आहट पा गई, बोली—'कौन?'

सिद्धार्थ भीतर उनके पास चले गए—'मैं हूँ यशोधरा! सिद्ध कहाँ है?'

यशोधरा आज्ञा पाकर उठ बैठी शय्या पर। मन में सोचा इसने—"इन्हें बालक की ममता खींच लाई इस बार क्या?" सिद्धार्थ से कहा उसने—"महारानी की रक्षा में है। मेरी नींद में बाधा पड़ने के कारण वह उसे अपने कक्ष में ले गई है।"

"फिर भी तुम जाग ही रही हो? मैं पहले भी आया था, तब तुम नींद में अचेत थीं।' सिद्धार्थ ने बहुत धीरे-धीरे कहा—"तुमसे कुछ कहना चाहता हूँ।"

भूमि पर यशोधरा की सेवा के लिये नियत कई दासियाँ पड़ी हुई सो रही थीं।

कुछ पल प्रतीक्षा करने पर भी जब सिद्धार्थ ने आगे जिह्वा न खोली, तो यशोधरा ने पूछा—"क्या कहना चाहते हो ?"

बड़े शांत और करुण भाव से युवराज बोले—"बड़ा भयानक स्वरूप दिखाई पड़ा मुझे इस संसार का। हमारा समस्त सुख-विलास, सुहाग-अनुराग, स्नेह-संबंध सब नाशवान् है। जल-बुद-बुद पर पड़े हुए प्रकृति के प्रतिबिंब के समान क्षणिक। हम अपनी सारी विभूति और सारा बल लगाकर न अपने को बचा सकते हैं न अपने मित्र और परिजनों को।"

यशोधरा ने हाथ जोड़कर मस्तक झुका दिया सिद्धार्थ के चरणों की ओर "तुम्हारे चरणों की शरण हूँ युवराज! मैंने रात में बड़ा भयानक स्वप्न देखा है।"

"मैंने यौवन पर जरा के दंश देखे हैं, मैंने सुख पर व्याधि का विकट-आक्रमण देखा है, और देखे हैं मैंने मृत्यु के तीक्ष्ण और कठोर नखों पर जीवन के चीथड़े!"

"मुझे भय लगता है, तुम ऐसी बातें और न करो युवराज! मैं स्वयं ही उस स्वप्न की स्मृति से व्याकुल हूँ।"

"क्या स्वप्न देखा तुमने?"

"मैंने देखा बड़े वेग से आँधी चली, भीमकाय मेघों ने उमड़कर सारी धरती ढक ली। पृथ्वी चालित पेड़े के पत्ते के समान थरथराने लगी। ग्रह-नक्षत्र अपने-अपने केन्द्रों से च्युत होकर इधर-उधर टूट पड़ने लगे। उस प्रलय और भूचाल में मैंने देखा, आपका मुकुट आपके मस्तक पर से गिर पड़ा, और छत्र टूटा हुआ उड़ा गया। मैं उसे पकड़ने को दौड़ी, उसकी गति को न पा सकी। वह विशाल शिलाओं में टकराकर चूर-चूर हो गया।"

बड़े मनोयोग से सिद्धार्थ सुन रहे थे। हँसते हुए बोले—"एक सरल सत्य है, वह केवल इतना ही है, तुमने कई शताब्दियों को वर्षों में देखा। क्या निरंतर एक आँधी नहीं चल रही है, अखिल जड़ और चैतन्य प्रकृति में व्याप्त। क्या काल के कराल कर ऊँची-ऊँची अट्टालिकाओं को धूलि में नहीं मिला रहे हैं। बड़ी-बड़ी राज्य-सत्ताएँ छिन्न, राज-वंश क्या उसके प्रभाव से भूमिसात् नहीं हो रहे हैं। बसते घर उजाड़ती है, मिटते हुए दिखाई भी नहीं देते। एक तुच्छ मनुष्य, महाकाल की दृष्टि में एक चींटी से भी नगण्य सिद्धार्थ, उसके मुकुट को जो तुमने धूल-धूसरित होते हुए देखा, वह यथार्थ है। क्या समय का भारे-से-भारी भार उसको खींच करता हुआ नहीं ले जा रहा है आगे को?"

यशोधरा अधरों पर दीर्घ श्वास और छाती पर हाथ लेकर दिग्-दिगन्तों में अधीरता से देखने लगी।

'धीरज को मत छोड़ो यशोधरे! यह सृष्टि का नियम है, एक के लिये नहीं, सभी के लिये है। फिर इसका क्या भय, क्या दुःख!"

यशोधरा ने कुछ चकित होकर सिद्धार्थ को देखा।

"हाँ-हाँ, मेरे वे शोक, चिन्ता, अश्रु निःश्वास, आतंक और संशय के सब अवसित हो गए!'

यशोधरा ने और भी स्तब्ध होकर युवराज पर दृष्टि गड़ाई।

"क्या देख नहीं रही हो? जहाँ अंधकार निवास करता था, आज वहाँ प्रकाश की खोज के लिये उत्साह उत्पन्न हो गया। जिन आँखों में संसार की नश्वरता के आँसू थे, वे शाश्वत चिरन्तनता के दर्शन के लिये आग्रह से भर उठी हैं। हे यशोधरे! परिताप के पीछे अनन्त शांति, इस अंधकार के पीछे अखंड ज्योति!'

"तुम्हारी प्रसन्नता में मैं अपनी समस्त वेदना भूल गई। भगवान्

बड़े सहज हैं। आज मेरी आकांक्षाएँ फलवती हुईं।" यशोधरा ने मुस्कराहट से कहा।

"परंतु यहाँ बैठे-बैठे कुछ नहीं हो सकता सुंदरी! कुछ पाने के लिये कुछ खोना ही पड़ेगा।"

यशोधरा के प्रसन्न-दीप्त मुख पर भी भौंहों में बल पड़े—"क्या, क्या, मैं फिर काँप उठी हूँ। तुम्हारा स्पष्ट अर्थ क्या है?"

"मुझे जाने दो।"

"कहाँ?" यशोधरा ने उनका हाथ पकड़ लिया।

"दूर जगत् के संघर्ष से दूर, एकांत में।"

"क्यों? किसलिये?"

"उस सत्य की खोज के लिये।" वह आशा-भरे हृदय से युवराज बोले—"मैं उसका अनुसंधान करूँगा, वह मुझे मिलेगा। जन और जनपदों से दूर एकांत में मैं उसके दर्शन करूँगा। गहन और शून्य वन-प्रांतों में मैं उसकी छाया का छोर पकडूँगा।"

"नहीं, किसी प्रकार नहीं। मैं जाने न दूँगी।" अत्यंत अधीर होकर यशोधरा बोली।

"यह तुम्हारा तुच्छ मोह है। सारा संसार जरा व्याधि और मरण से परितापित है। मैं उसकी शांति के उपाय ढूँढने जा रहा हूँ। तुम्हें पति को इस महान् प्रवास पर प्रोत्साहित करना उचित है या इस प्रकार उसके पथ को रोक लेना?" सिद्धार्थ बोले।

"युवराज, तुमने मुझे जीवन-मरण की संगिनी बनाया है, इसके लिये पवित्र प्रतिज्ञा की है। तुम मुझे छोड़ नहीं सकते।

"सातों प्राचीरों के रक्षक स्वयं ही सुप्त गत हैं यशोधरे! मैंने चारों निमित्तों को देख लिया है। अब कौन मुझे बंधन में रख सकता है?"

"मुझे भी अपने साथ ले चलो।"

"नहीं, यह असंभव है।" सिद्धार्थ जाने लगे।

"प्रिय के बड़े हाथ से अभी नहीं जाने पाओगे।" यशोधरा ने झपट कर बढ़ते हुए सिद्धार्थ का हाथ पकड़ लिया।

दासियों की नींद टूट गई थी कोलाहल सुनकर, पर वे आँखें बंद किए ही, नींद का बहाना कर पड़ी रहीं।

"नहीं यशोधरे! स्वल्प स्वार्थ का त्याग करो। सारा जगत्, व्याकुल तृष्णा से मेरी ओर देख रहा है, मैं उसकी तृप्ति के लिये अमृत की खोज में जा रहा हूँ, जाने दो।"

"जा रहा हूँ!" रुदन के स्वर में यशोधरा ने पूछा।

"हाँ, प्रियप्राणेश्वरि! मुझे तप के लिये कुछ भी समझ करना नहीं है।" युवराज ने कहा।

यशोधरा ने दासियों को जगाते हुए कहा—"और तुम क्या जाग नहीं रही हो, उठो उठो, युवराज जा रहे हैं। रोको उन्हें, न जाने दो।"

दासियाँ आँखें मलती हुई उठीं, और घबराकर बोलीं—"क्या है युवराज्ञी!"

"जाओ, तुममें से एक जाकर महाराज को सूचित करो। कहो, युवराज न-जाने कहाँ को जा रहे हैं।" यशोधरा ने कहा।

सिद्धार्थ स्थिर ही खड़े-खड़े हँस रहे थे।

यशोधरा कहती जा रही थी—"दूसरी जाकर महारानी को सूचित करो। जाओ-जाओ, सभी द्वार सचेत हो जायँ, और द्वार बंद। शीघ्रता करो।"

युवराज ने हँसकर जाती हुई दासियों को रोक लिया। उन्होंने यशोधरा से कहा—"क्या हो गया तुम्हें? ऐसी पगली-सी क्या हो गई तुम? अभी थोड़े जा रहा हूँ मैं? महाराज से और महारानी से परामर्श करना है, और उनकी आज्ञा लेनी है।"

यशोधरा को कुछ धीरज हुआ।

"जाओ, विश्राम करो। दासियो! तुम भी। मैं अपने कक्ष में जाऊँगा।" कहकर युवराज अपने कक्ष की ओर चले गए।

यशोधरा के मन में शांति कहाँ! उसने दासी से पूछा—"रात कितनी बीत गई?"

एक दासी बाहर जाकर आकाश में ग्रहों की स्थिति देख लौटी, बोली—"अभी आधी रात है।"

सब सोने लगे, पर यशोधरा की आँखों में नींद कहाँ! उसने कुछ ही देर पश्चात् एक दासी को बुलाकर कहा—"जा देख आ दासी युवराज क्या कर रहे हैं। कहीं चले तो नहीं गए?"

"जायेंगे कहाँ? इस शून्य और तम की भरी रात में?" दासी बोली।

"यह मैं भी जानती हूँ। पर मेरा दुर्बल मन आशंकाओं से भर गया है। तुम्हें मेरे ऊपर दया करनी चाहिए दासी!"

दासी ने हाथ जोड़े—"ऐसी बात आप क्या करती हैं स्वामिनी हम आपकी सेविका हैं।" वह युवराज के कक्ष की ओर चली गई।

युवराज संकल्प-विकल्पों में करवटें-बदलते जाग ही रहे थे अपने कक्ष में। बाहर कुछ आहट पाकर बोले—"कौन है?"

"मैं हूँ दासी। युवराज्ञी ने भेजा है मुझे आपके पास।" घबराकर दासी बोली।

"किसलिये?"

"केवल देख आने के लिये।"

हँसने लगे सिद्धार्थ।

दूसरे दिन भोर होते ही युवराज महाराज के सामने जाकर बोले—"महाराज, मैं चारों निमित्त देख चुका हूँ।"

"चौथा निमित्त भी?" बड़े आश्चर्य में महाराज ने पूछा।

"हाँ महाराज !"

सिर पीट लिया महाराज ने ।

"दुःख का अवसर ही क्या है महाराज ! निमित्तों के दर्शन से आपके पुत्र का कुछ भी अहित नहीं हुआ ।"

"तुमने चौथा निमित्त देखा ? कहाँ देखा ? क्या देखा ?" बड़ी बेचैनी और दुःख के स्वर में शुद्धोदन ने पूछा ।

"यहीं देखा महाराज ! बड़ा सौम्य और शांत रूप । उसने अभी से आ मेरा हाथ खींचकर इस राजमहल में से बाहर निकाल लेना चाहता है, यही है महाराज !"

"है ! है ! तुम यह क्या कह रहे हो ?" कहकर सिद्धार्थ का हाथ पकड़ लिया उन्होंने ।

"मैं भिक्षु बनकर वन और पर्वतों में निवास करना चाहता हूँ ।"

शुद्धोदन ने युवराज के कन्धों पर हाथ रख दिया — "नहीं, नहीं, तुम हमारी वृद्धावस्था के आलोक हो ।"

"सारे जगत् पर वृद्धावस्था मँडराई हुई है । सारा जगत् अंधकार में व्याप्त है । मैं आपके लिये ही नहीं सबके लिये प्रकाश की खोज करूँगा ।"

"युवराज ! सिद्धार्थ ! तुम्हें हमारा त्याग उचित नहीं है । तुम्हारी यह अवस्था योग-वैराग्य के लिये नहीं है ।"

"जब यौवन जरा से दूषित होकर अंत क्षीण हो जायगा, तब फिर क्या हो सकता है । मेरा आत्मसंकल्प स्थिर है महाराज ! अब यह किसी प्रकार किसी से विस्मृत नहीं किया जा सकता ।"

"हाय ! तुम्हारा यह कोमल शरीर कैसे विजन के कष्टों को सहन करेगा ?"

"निरंतर अभ्यास से पिताजी ! हमारे अभ्यास ने ही ठूँठों में अंकुर उपजाया है ।

"तुम्हारे क्या अभाव है ? राज्य है, राजकोष है राजसदन है सर्वगुण-संपन्न, सुलक्षणा युवराज्ञी है, देवकुमारों-सा कांति-युक्त पु भगवान् ने तुम्हें दिया है। माता-पिता हैं, सदैव तुम्हारे सुख लिये क्रियाशील, भाई-बंधु हैं सेवा और सहायता के लिये।"

"मैं अपना सुख नहीं चाहता महाराज ! मैं तो प्राणि-मात्र सुख के लिये चिन्तित हूँ। ये राज्य और सर्वस्व सब क्षणिक हैं, क्ष हैं। मैं उस अनंत सुख को खोजना चाहता हूँ, जिसे पाकर फिर को किसी वस्तु की तृष्णा न रहेगी।"

"जहाँ जो कुछ तुम चाहते हो मैं वही दूँगा।"

"देंगे आप ? तब मैं यहीं रहूँगा।"

"हाँ दूँगा।" आशा में भरकर महाराज बोले।

"दीजिए, तब जरा-विहीन यौवन दीजिए, रोग-मुक्त काया दीजिए और मृत्यु-रहित जीवन। दे सकते हैं आप ?"

"कौन दे सकता है, ह्रास तो प्रकृति का नियम है।"

"बस तब हो गया महाराज ! धन और वैभव जिस सुख को प्र नहीं कर सकता मैं उसी की खोज में जा रहा हूँ। आप अब मुझे बंधन में नहीं रख सकते। ये सख्तों दीवारें आज मेरे सामने एक एक ईंट होकर गिर पड़ी हैं।"

शुद्धोदन रुदन करने लगे—"हा वत्स ! तुम्हारा मुख देखकर—' उनका कंठ अवरुद्ध हो गया।

उस करुण वातावरण में बड़े धीरे कदमों से प्रजावती ने प्रवेश किया। पति का देखकर उसकी आँखें भी अश्रु-पूर्ण हो गईं। को स्नेह-मंद्र स्वर में उसने कहा—"युवराज !"

"हाँ महारानी !" पीठ किए हुए सिद्धार्थ बाहर मूक प्रकृति को देख रहे थे। उसी प्रकार बोले।

"तुम क्या करना चाहते हो ?"

"जो हाथ अंधकार-प्रकाश, विकास-विनाश, मिलन-विरह दुःख-सुख और जन्म-मरण का चक्र चला रहे हैं, उनको पकड़ना चाहता हूँ। यदि मेरी साधना सफल हुई, तो तुम धन्य होओगी। मेरे पथ में बाधा न हो।" सिद्धार्थ ने माता-पिता दोनों के चरणों का स्पर्श किया—"मुझे प्रसन्न मन से आशीर्वाद देकर विदा करो।"

प्रजावती उच्च स्वर से रोने लगी।

माता के आँसू अपने उत्तरीय से पोंछते हुए सिद्धार्थ ने कहा—"कैसा तुच्छ स्वार्थ है तुम्हारा!"

प्रजावती ने उनके कंधे पर हाथ रखकर कहा—"अभी न जाओ, अपने पुत्र के बड़े होने तक न जाओ।"

"विचार बहुत दृढ़ होकर बहुत दूर चला गया है। कर्म को उसका अनुसरण करना ही पड़ेगा। आयु के प्रत्येक पग की ओर से जीवन की संधियाँ टूटती चली जा रही हैं। मैं अब सो नहीं सकता। मैं अब जाग्रत् हूँ और बोधित्व को प्राप्त कर सारे संसार को जगाऊँगा।" सिद्धार्थ बाहर की ओर चले गए।

महाराज ने कहा—"देखा देखा महारानी! हमारा युवराज अभी तो नहीं चला जायगा!"

आँसुओं के वेग को थामकर महाराज राजसभा में गए, और उन्होंने दुर्ग में चारों ओर के प्रहरियों को अत्यंत सावधानी से काम करने का आदेश भिजवाया।

महारानी ने युवराज को कक्ष में जाते हुए देखा। उनका अनुसरण किया उसने। एक दासी से बातें कर रहे थे वह।

दासी—"आप कहाँ जा रहे हैं?"

युवराज—"सभी तो जा रहे हैं, सब विनाश की ओर, सब मरण की दिशा में। यौवन और विकास केवल एक चमक है। जिस क्षण उपजती है, उसी में मिट जाती है।"

दासी—"महाराज और महारानी को दुःख देना उचित नहीं आपको, और कुछ नहीं जानती मैं। सब सुना मैंने। और फिर वह भोली-भाली युवराज्ञी और वह नवजात कुमार! युवराज! बड़े कठोर हो गए तुम, किसी की दया-माया नहीं तुम्हें। वे सब तुम्हारे जाने पर किसके आधार पर जिएँगे?"

युवराज—"दासी मृत्यु का कोई निश्चय नहीं है, इस बात को जानती हो न तुम?"

दासी—"हाँ।

"कोई मनुष्य किसी समय भी मृत्यु को प्राप्त हो सकता है।"

"हाँ।"

"मैं अपवाद नहीं हूँ। युवराज, महाराज, सम्राट कोई भी अपवाद नहीं होता। जाऊँगा ही, केवल एक मृत्यु रोक सकती है, और कोई नहीं। आज न जाऊँगा यह निश्चय है।"

दासी चली गई। मार्ग में उसे आती हुई महारानी मिलीं। उसने उनका अनुसरण किया।

कुछ क्षण पश्चात् छंदक ने प्रवेश किया सिद्धार्थ के कक्ष में।

"आओ छंदक! खिड़कियों का भेद तुमने खोला मुझ पर। मान-सिक बन्धन सब टूट गए हैं—ये द्वार भी खुल जायेंगे।"

सिद्धार्थ के हाथों में छंदक ने एक अँगूठी रक्खी।

"क्या है यह?" पूछा उन्होंने।

"अमित ऋषि के शिष्य ने यह अँगूठी आपको दी है। बहुत सावधानी से छिपाकर इसको रखा करने को कहा है। यह आपके काम आयेगी। मैं रात उन्हें पहुँचाने गया था।"

"यह किस काम की है मेरे?"

"यह राजमुद्रिका है। इसे दिखाकर प्रहरियों ने उनके लिये द्वार खोल दिए थे।"

"मेरे लिये भी खोल देंगे ?"

"हाँ, इसे दिखाने पर।"

"तुम धन्य हो छंदक ! तुम मुझे भी पहुँचा दोगे इस कारागार के बाहर ?"

"महाराज—"

"महाराज कुछ न कहेंगे। होनहार प्रबल है। तुम पाँचवें निमित्त हो।"

"सेवक को क्या आज्ञा है ?"

"शीघ्र बताऊँगा छंदक !"

युवराज के पुत्र-जन्म के सातवें दिन की बात है। प्रभात-समय एक उद्बोधन-गीत ने उनकी नींद तोड़ी।

कोई गायिका गा रही थी, मनोहर तन्मयता के साथ—

विश्व का हरो दैन्य-भार,
विकलों में है हाहाकार।
जग का त्रास, जन्म का मरण,
कर रहे हैं पग-पग अनुसरण।
एक छाया सा है आवरण
स्वप्न है सारा जग व्यापार,
विश्व का हरो दैन्य-भार।
स्वार्थ-रत मानव हीन विवेक,
एक का शत्रु हुआ है एक।
व्याप्त सर्वत्र, दुःख अतिरेक
खोल दो अब करुणा के द्वार।
विश्व का हरो दैन्य-भार।

"कौन गा रहा है यह ? लगता है, केवल मेरे ही उद्देश्य से।" युवराज ने बड़ी एकाग्रता से यह गीत सुना। एक अभूतपूर्व

उत्साह उसके हृदय में भर गया। उसके मुख से सहसा निकल पड़ा—"सिद्धार्थ, तू आज जायगा !"

आज पौत्र के जन्म के सातवें दिन महाराज ने विशेष उत्सव का आयोजन कर रक्खा था। प्रभात-समय से ही राजभवन में चहल पहल आरंभ हो गई थी।

गायिका गा ही रही थी अभी—

सुखमय है तुमसे जग-प्रांत,
मनोहर प्रकृति, सकल दृगंत।
दीन-दुखियों की रक्षित भ्रांत,
हुई है भीत पुकार-पुकार।
विश्व का हरो वेदना-भार।

युवराज ने कक्ष के बाहर आकर देखा उस गायिका को। संकेत से बुलाया अपने पास।

गायिका स्मितानन से दीपती हुई चली आई युवराज के पास, और हाथ जोड़कर खड़ी हो गई।

"बड़ा मधुर गीत गाया तुमने !"

गायिका ने ग्रीवा के भार से मस्तक विनत किया।

"कदाचित् आज ही प्रथम बार ?"

गायिका ने सम्मति व्यक्त की मूक रहकर ही।

"तुम नवीना तो नहीं हो, तुम्हें देख रक्खा है बार-बार। फिर आज ही तुमने गाया। क्या सीखा है यह गीत ?" युवराज ने पूछा।

"नहीं युवराज ! बहुत दिनों का कंठ किया हुआ है।"

"किसी ने कहा था इसे गाने को ?"

"नहीं, केवल अंतःप्रेरणा युवराज !"

"अभी और गाने को कुछ शेष है गीत ?"

"हाँ।"

"कौन-सी ?"

"अब तुम मेरी सहायता करोगे। तुमने वचन दिया है, इसके लिये।"

छंदक उदास होकर मूक हो गया।

"मेरे प्रिय घोड़े कंथक को लेकर तुम दुर्ग के बाहर मेरी प्रतीक्षा करो बंधु! संशय-भय सब दूर कर दो। बड़े उज्ज्वल भविष्य ने मुझे पुकारा। मैंने उसे सुना और समझा और आज मैं उसके निकट चला जाऊँगा। प्रत्येक कंकड़ ने झुककर मेरे मार्ग पर सूख लगाया है, और प्रत्येक छोकर मेरे स्पर्श से पुष्पों में परिवर्तित हो गई। यही शुभ का दिन है आज का छंदक! तुम बोलते क्यों नहीं ?"

छंदक ने डबडबाई हुई आँखों से युवराज की ओर देखा।

"मैं भी तुम्हारे साथ चलूँगा। जहाँ-जहाँ जाओगे वहाँ-वहाँ साथ रहूँगा।"

"कुछ दूर तक चलोगे छंदक अवश्य। जाओ मेरा कहना मानो।" कहकर युवराज ने उसे विदा किया।

धीरे-धीरे रात्रि उतरी उस उत्सव से सुवासित राजभवन पर। सहस्रों दीप-शिखाओं से प्रासाद ज्योतिर्मय हो उठा। नृत्य-गीत और आमोद-प्रमोद की अविराम लहर बहने लगी।

मिदिरों का रोक-टोक कुछ भी नहीं था। राज्य के समस्त दीन-दुखियों को राज दंपति मुक्त हस्त से अन्न-वस्त्र रत्न-धन दान कर रहे थे।

भोजन के उपरांत युवराज का कक्ष नायिकाओं से भर गया। वे अपने हाव-भाव नृत्य-मुद्रा, गीत-वाद्य से नाना प्रकार के रमोद्दीपन की चेष्टायें कर रही थीं सिद्धार्थ के मन में। सिद्धार्थ के अनुराग से विमुख सिद्धार्थ अवश्य ही उनके परिश्रम में मनोरंजित हो रहे थे। नर्तकियाँ उन्हें आकृष्ट समझकर उत्साह-पूर्ण हो उठीं।

है। मानव! तू भूल गया! जीवन के उंतीस वर्ष एक रात के स्वप्न-से काल की तरंगिणी में डूबकर न-जाने कहाँ को बह गए!— अब नहीं! यह कैसी निस्तब्ध रात्रि है! अब जाना ही उचित है मुझे।"

सिद्धार्थ कक्ष के बाहर चले। मार्ग में सोचने लगे—"उसे भी देख लूँ जाते-जाते। न-जाने कब फिर भेंट हो। होगी भी या नहीं? नहीं जानता।"

प्रसूति-गृह के निकट जाकर विचारने लगे—"नहीं कोई जागता होगा। देख तो लूँ।" द्वार खुला था। बाहर ही से देखा—सो रही है, स्वप्नों में खोई हुई! नहीं जानती क्या हो रहा है।— है, यह क्या! मेरे मन में मोह बढ़ने लगा। शिशु को देख लेने की इच्छा हो गई! यशोधरा से दो बातें कर लेने की कामना उत्पन्न हो गई। नहीं, नहीं, नहीं। मेरा संकल्प दृढ़ है, और इस रात की छाया में मेरे सारे बंधन शिथिल हो गए! तात-मात, सुत-वनिता, बंधु-बांधव, दास-दासी, सबसे विदा! कपिलवस्तु से विदा! जन्म-भूमि से विदा। अब सारी धरती मेरी जन्म-भूमि हो जायेगी, और मेरे भाव समस्त विश्व में फैल जायेंगे।"

चल दिया वह शून्य और अनंत का पथिक। राजभवन के बाहर मार्ग पर आया। उसने पीछे फिरकर फिर नहीं देखा।

"सात द्वारों तक मेरा मार्ग निश्चित है। यह मुद्रिका खुल कर देगी उन्हें। उसके पश्चात्?—विदा कंथक से जायगा।"

एक-एक कर सातों द्वार खुल पड़े! प्रहरी ऐसे मोह में पड़ गए थे। उन्होंने जानेवाले को नहीं पहचाना, केवल अँगूठी पहचानी।

दुर्ग के बाहर पहुँचते ही कंथक उच्च स्वर से हिनहिना उठा।

"हाँ, मैं आ गया कंथक!"

छंदक बोला—"युवराज!"

"अब कैसा राज और कैसा युवराज छंदक! हम देर के लिये डरते होगे। वह भी उतर जायगा। अब कोई पल गँवाना नहीं है, चलो। तदनन्तर सिद्धार्थ ने अश्वारोहण किया। आओ तुम भी बैठ जाओ।"

छंदक भी घोड़े के पिछले भाग में बैठ गया।

संकेत पाते ही कंथक हवा से बातें करने लगा।

---

# १० अनोमा-तट पर

तूफ़ानी-रात में कंथक शाक्य-राज्य और वैशाली-राज्य अतिक्रमण कर मल्ल-राज्य की सीमा पर जा पहुँचा। अनोमा-नदी मार्ग में पड़ी। कंथक छलाँगकर पार हो गया। उसने अनोमा के उस तट पर पहुँचकर सिद्धार्थ ने घोड़ा रोक दिया। दोनों उतर गए। वे कपिलवस्तु को लगभग ३० कोस पीछे छोड़ आए थे।

बालुका-राशि पर खड़े होकर सिद्धार्थ ने कंथक की पीठ थपथपाई—"तुमने अपने प्राणों को तुच्छ समझकर जिस वेग से मुझे यहाँ पहुँचाया वह स्तुत्य है। बहुत दूर लाकर तुमने मुझे छोड़ दिया। कपिलवस्तु के जो कर्मचारी मुझे ढूँढ़ने यहाँ आयेंगे, उनके आने से पहले ही मैं उनके परिचय से बाहर होकर किसी कुटीर में जा बसूँगा।"

छंदक की आँखों से लगातार आँसू गिरने लगे। वह हाथ जोड़कर खड़ा था सिद्धार्थ के सामने।

"क्यों छंदक, इस सुहावनी प्रभात-वेला में तुम क्यों मोह भर रहे हो! लो, ये मेरे अलंकार। इन्हें लेकर कपिलवस्तु को लौट जाओ, और जाकर मेरे जाने के समाचार दो। सारी राजधानी निस्सीम शोक-सागर में डूबी होगी।"

"मैं आपके ही साथ चलूँगा युवराज!"

"तुम फिर भूले छंदक! युवराज कपिलवस्तु में है।" सिद्धार्थ ने अपने मस्तक का मुकुट निकालकर छंदक को देते हुए कहा—"कहो, युवराज बड़ा होकर इस मुकुट को पहनेगा।"

छंदक ने कंपित करों से वह मुकुट सँभाला।

सिद्धार्थ ने कमर से खड्ग निकालकर कहा— 'और लो यह खड्ग।" पर रुक गए—"ठहरो, यह काम-पाश किस लिये।' उन्होंने कंधे पर लटकती हुई लटें उस खड्ग से काट डालीं। अब इनसे कैसा शृंगार!" उन्होंने खड्ग भी छंदक को दे दिया, और अपने अंग पर के आभूषण उतारने लगे। छंदक उच्च स्वर से रोकर उस वन की शांति को निनादित करने लगा।

"तुम पागल हो गए क्या छंदक! मैं अकेला ही जाऊँगा। तुम्हें कपिलवस्तु को ही लौट जाना उचित है। जाओ, जाकर महाराज और महारानी को मेरे समाचार दो। उन्हें धीरज बँधाना, कहना सिद्धार्थ कुछ ही समय में, ज्ञान प्राप्त कर उनके दर्शन करेगा। जाओ, ये आभूषण उन्हें दे देना। कंथक को भी वहीं पहुँचाना है।" कहकर सिद्धार्थ ने छंदक को अपने आभूषण सौंपे।

छंदक सब वस्तुएँ सँभालने लगा।

"तुम बहुत समझदार हो छंदक। तुम सेवक होकर भी सदैव ही मेरे सहचर होकर रहे हो। विश्वास रखो, मैं जिसकी खोज में जा रहा हूँ, यदि वह मुझे मिल गया, तो उसमें तुम्हारा भी भाग निश्चित है।" कहकर उन्होंने पैर का खड़ाऊँ भी उतार दिया। छंदक जाने के लिये प्रस्तुत हुआ। उसने सिद्धार्थ के चरणों पर अपना मस्तक रख दिया। वह सिसक-सिसककर रोने लगा।

"सारी कपिलवस्तु इस समय मुझे तुममें ही केंद्रीभूत दिखाई दे रही है। अभी तक तुम्हारे साथ रहने से गृह-त्याग की भावना प्रबल नहीं हुई थी।" कहते-कहते उस वीतराग नवीन सन्यासी का भी गला भर आया। कुछ देर तक न बोल सके वह।

छंदक अभी प्रणत उनके चरणों पर पड़ा था।

सिद्धार्थ ने उसके हाथ पकड़कर उठाया, उसे छाती से लगाया,

वहाँ जाकर देखा एक मनुष्य बैठा है, बड़ा मैला कुचैला और कुरूप। कुछ सी रहा था वह। सिद्धार्थ का तेजस्वी रूप देखकर वह दंग हो गया।

सिद्धार्थ ने पूछा—"कौन हो तुम ?"

"मैं एक व्याध हूँ। यह देखो मैंने भूमि पर जाल फैला रखा है। एक स्थान पर यह टूट गया है। इस जाल को जोड़कर मैं उसमें थिगली लगाने का विचार कर रहा हूँ। देखो, अभी चिड़ियाँ फँसती हैं।"

"चिड़ियों को पकड़कर क्या करोगे ?"

"जीविका ! सुन्दर युवक, यह पेट की ज्वाला शांत करूँगा। कुछ चिड़ियों को बेचूँगा जो नहीं बिकेंगी, उन्हें भूनकर खाऊँगा और अपने परिवारवालों को खिलाऊँगा।' व्याध ने कहा।

सिद्धार्थ के मुख पर बड़ी अरुचि प्रकट हुई। उन्होंने बड़ी दीनता से कहा—"किसी और उद्योग से जीविका नहीं चला सकते बंधु ! कोई और वस्तु खाकर पेट नहीं भर सकते ?"

"बड़ी मर्म वाणी है तुम्हारी। क्या करूँ ? और कोई उद्योग सीखा नहीं। बचपन से ही माता-पिता की यही वृत्ति देखी और सीखी है। तुम्हारी आज्ञा का पालन करने की इच्छा होती है पर विवश हूँ।"

"मैं भी क्या कहूँ तुमसे। प्राण सबमें एक ही से हैं पर ये निरीह मूक पक्षी, जिनमें प्रतिकार और याचना कर सकने की कोई क्षमता ही नहीं है, क्या इनकी पीड़ा और भी अधिक नहीं हो जाती ?'

"होगी। पर शिकार के अभ्यास से यह हमारा एक साधारण सा कार्य हो गया है। बड़े मूल्यवान् वचन धारण कर रक्खे हैं तुमने। सुख का दुःख और शरीर का श्रम भी कर रहा है, तुम

तत्वों को ऐसी सधी पीठ पर कभी नहीं ग्रहण किया तुमने । इसकी भिक्षा ऐसे मर्मों से नहीं मांगी जायगी वत्स ।'

"बड़ी सत्य जान पड़ती है तुम्हारी बात ! इसे मन में सहेजकर रख लेने की इच्छा होती है । केवल एक झूठे प्रकाश में ही रख दिया गया मैं इतनी प्रौढ़ अवस्था तक । इसी से प्रकृति के साधारण तत्वों से सर्वथा अजान हूँ । प्रकाश और अंधकार के भिन्न-भिन्न अनुपातों से इन अद्भुत रूपों की सृष्टि हुई है । तुमने तप-चिन्तन किया है मा ! कौन हो तुम ! और कौन-कौन है तुम्हारे ?"

"कोई भी नहीं वत्स ! पति और पुत्र विसूचिका के प्रकोप में साथ ही चल बसे केवल एक ही दिन के अंतर में । मेरे मन में जगत् से बड़ी घृणा हो गई । तब कुछ जानकर मैं वैशाली में महात्मा आराड़कालाम की शरण में गई । उन्होंने मुझे एक मंत्र दिया और घर लौट जाने की आज्ञा । मैंने उनका कहना माना । पति के हाथों की लगाई हुई यह आम्रवीथी है । मैं इनका संरक्षण करती हूँ । इनके फलों को वितरित कर तृप्ति अनुभव करती हूँ । कुछ गायें पाल रखी हैं, समय के अतिक्रमण के लिये, इनकी सेवा करती हूँ और ये करती हैं मेरी पालना, मैं गुरु का दिया हुआ मंत्र जपती हूँ और संसार के इस प्रपंच का बड़े कौतूहल से देखती रहती हूँ ।"

'तुम धन्य हो मा ! कुछ मुझे भी बताओ ।'

"मैं क्या बताऊँ । स्वयं ही खोजी हूँ । वैशाली जाओ, गुरु के समीप, अवश्य ही वह मार्ग-निर्देश कर देंगे । उसमें प्रगति प्राप्त करना तो फिर शिष्य की ही साधना से होगा ।"

हाथ-पैर धोने को उठे सिद्धार्थ । दुर्बलता से पग अस्थिर थे, गिरते-गिरते सँभल गए । भोजन के लिये बैठे, नहीं खाया गया । बहुत सूक्ष्म ग्रहण किया । पत्ता में गाय का दूध पीने को दिया ।

को ग्रहण कर लेना कोई बात नहीं है। तुम अभी मान-अपमान की भावना से अतीत नहीं हो सके हो साधक !"

"कैसे कहते हो ?"

"मेरी सहज और शुद्ध भाव से की गई बात कैसे तुम्हें चुभ गई। पर मैं केवल तुम्हारे ही कल्याण के लिये प्रेरित हुआ हूँ। सुनो, इन्द्रियों में रसना को विजित करना बड़ा कठिन है। यह एक ही इन्द्रिय हमारी समस्त साधना को भूमिसात् कर देने में सदा सक्षम होती है। शेष चारों ज्ञानेन्द्रियाँ इसी से बल पाकर हमें पराजित करती रहती हैं।'

"मैं नहीं समझता, मैं रसना-लोलुप हूँ। यह जो भोजन तुम देख रहे हो यह रसना की तृप्ति के लिये नहीं है, यह शरीर के पोषण के लिये है।"

"जो मधुर गंध इस भोजन से पवन में फैल रही है, वह क्षुधा और बढ़ाती है। शरीर के पोषण के लिये बहुत सूक्ष्म और सरल भोजन पर्याप्त है। मैं समझता हूँ, शरीर के पोषक तत्व हम केवल पवन में से भी खींच सकते हैं।"

"तो क्या तुम केवल पवनाहारी हो ?"

"नहीं।"

"फिर चुप रहो। जहाँ गति नहीं, उसकी चर्चा ज्ञानी को शोभा नहीं देती।'

सिद्धार्थ निरुत्तर रहकर उस तपस्वी की बात पर विचार करने लगे।

तपस्वी बोला—"तुम मेरे अतिथि हो, बिना तुमसे भोजन करने का अनुरोध किए मैं खा नहीं सकता। आओ खा लो।"

सिद्धार्थ ने उन पाँचों ब्रह्मचारियों की ओर देखा और विचार किया—"हम भिक्षु हैं। स्वादिष्ट भोजन की ओर हमारी प्रवृत्ति न

होनी चाहिए। भिक्षा में जैसा भी मिल जाय, उससे घृणा भी तो उचित नहीं।"

महानाम ने कहा—"जैसी आज्ञा हो गुरुदेव की।"

सबने भोजन किया। दूसरे दिन जब सिद्धार्थ ताप-साधक के पास से विदा होने लगे तो ताप-साधक उनके चरणों पर पड़कर सिर गिराने लगा—"तुम कोई महात्मा हो, इसमें कोई संदेह नहीं। मैंने ताप को साधा है, शीत स्वयं ही सध गया है। मैं शिशिर की सारी-सारी रातें बिना मरे तक पानी में डूबकर बिता सकता हूँ। लोग मेरे इन कर्मों को बड़े आदर के भाव से देखते हैं। वे मेरी पूजा करते हैं, और मुझे बड़ा भारी सिद्ध समझते हैं। केवल एक तुमने ही प्रथम बार मेरी इस साधना पर साधारण दृष्टि निक्षेप की।'

सिद्धार्थ के मुख पर करुणा-भरी मुस्कान उदित हुई।

ताप-साधक कहता जा रहा था—"पर मेरे हाथ कुछ भी आया नहीं है। सोचता हूँ, तुम्हारा यह कहना कि यह केवल एक आत्मरती का खेल है, ठीक ही है। तुम मुझे तत्त्वज्ञानी जान पड़ते हो, मुझे भी मार्ग-प्रदर्शन करो। मैं तुम्हारी आज्ञा का पालन करूँगा।"

सिद्धार्थ ने कहा—"सच पूछो तो भाई, मैं एक अंधा ही हूँ। अंधा दूसरे अंधे को क्या मार्ग बताएगा!"

सिद्धार्थ के पैर पकड़ लिए उसने—"नहीं तुम जानते हो। प्रकट है मार्ग तुम पर। तुम्हारी आज्ञा का पालन करूँगा मैं।"

सिद्धार्थ ने कहा—"सुनो साधक, तुम्हारे मन में जो सत्य को जानने के लिये जिज्ञासा उत्पन्न हुई है यह बड़ा शुभ लक्षण है। अपमान की जो ज्वाला है, वह अग्नि की लपट से कहीं अधिक तापदायिनी है। उसे सहन करना सीखो, हँसते हुए मुख और प्रसन्न हृदय से। यह बात तुम पर खुल चुकी है कि तन दंड को जीत

देने या दूसरा ढूँढ़ लेने आत्मसमर्पण कर रहा है। अब तुमने ताप को वश में किया, तो शीत अपने आप तुम्हारे अधिकार में आ गया। ऐसे ही जब तुम अपमान करनेवालों को आशीर्वाद देना आरंभ करोगे, तो फिर तुम्हें मान की कोई इच्छा ही नहीं रह जायगी। तुमने समझा न ?"

साधक बोला— 'हाँ, समझ रहा हूँ।'

"मैं सत्य की ही खोज में जा रहा हूँ। मैं अवश्य प्राप्त करूँगा उसे। अपने लिये नहीं, जगत् के कल्याण के लिये उस शाश्वत सत्य का लोक-संहिता बनाते हुए मैं वितरण करूँगा। मैं उस सत्य को सहज और सरल बनाऊँगा तभी तुमसे इस विषय में और अधिक कह सकूँगा।' सिद्धार्थ ने कहा।

साधक ने सिद्धार्थ का गुणानुवाद किया। सिद्धार्थ उन पाँचों ब्रह्मचारियों के साथ आगे बढ़े।

जाते-जाते उन्होंने मार्ग छोड़ दिया। वे एक सघन वन में पहुँच गए, एकांत की खोज में। वहाँ जाकर उन्होंने एक वृक्ष के नीचे बैठा हुआ एक अद्भुत मनुष्य देखा।

नंगा ही था वह। जो वस्त्र उसके शरीर पर था, उसका अधिक भाग भूमि पर बिखरा हुआ था। स्थान-स्थान छिद्र थे उसमें, और महामलिन था वह। उसके माथे और अंग पर मैल की परत के ऊपर परत जमी हुई थी। उसने अपने बढ़े हुए हाथ के नखों से शरीर खुजा रखा था, जो अत्र-तत्र स्थान-स्थान पर लाल रेखाओं के समान उसके अंग-प्रत्यंग में सुशोभित हो रहे थे।

बैठों में एक विचार अमेय आप लिए हुए वह बैठा था वहाँ पर। उसने मनुष्यों के सहसा वहाँ पर आ जाने से कोई भी विकृति न पहुँची उसे। वह चुप ही रहा।

सिद्धार्थ ने उसका असाधारण ढंग देखकर पूछा उससे—"क्या कर रहे हो तुम यहाँ पर ?"

"कुछ नहीं।" उसने उदासीन होकर कहा।

सिद्धार्थ पाँचों ब्रह्मचारियों के साथ बैठ गए वहीं पर।

एक ब्रह्मचारी बोला—"कुछ तो अवश्य कर रहे हो ?"

उन लोगों को भी अपने ही समान धर्मचारी समझकर वह बोला—"तुमसे न छिपाऊँगा कुछ। मैं एक साधना कर रहा हूँ इस वन में।"

सिद्धार्थ अधिक आकृष्ट हुए उसकी ओर—"क्या साधना कर रहे हो ? हम पर प्रकट करने में कोई हानि न होगी। हम भी तो उसी मार्ग के पथिक हैं। संभव है, विचार-विनिमय से हम सबका ही कुछ-न-कुछ काम हो जाय।"

'हाँ।' कहकर वह चुप हो गया।

कुछ देर तक सबने उसके मुख खोलने की प्रतीक्षा की पर वह फिर कुछ न बोला।

अंत में सिद्धार्थ ने कहा—"साधक ! तुम्हारे पास कोई भिक्षा पात्र नहीं दिखाई दे रहा है, और न कहीं कोई भोजन की सामग्री। बस्ती यहाँ से दूर है, तुम खाते क्या हो ? कंद-मूल ?"

"नहीं।"

"फिर ?"

"मैंने रसना को विजित किया है।" साधक बोला।

"रसना की जय एक बात है, क्षुधा की विजय दूसरी। क्या तुम्हें अन्न-जल की भी आवश्यकता नहीं ?"

"है क्यों नहीं।"

"फिर ?" सिद्धार्थ ने जिज्ञासा की।

"और वह पशु-पक्षी मेरे ही लिये तो आते हैं।"

मोहमग्न चक्षु व बीभत्स के साथ एक दूसरे का मुख ताकने लगे।

"कोई आश्चर्य की बात नहीं। मैं हूँ का कुछ जिस प्रकार तुम्हारे लिये खाता है उसी प्रकार।" साधक बोला—"मैं उसका खाया हुआ रहता हूँ और कभी-कभी अपना खाया हुआ भी।"

पाँचों ब्रह्मचारी बड़ी घृणा के साथ उससे दूर हटने लगे। एक ने कहा—"क्या तुम अघोरी हो?"

"हाँ अघोरी हूँ।' उत्तेजित हो कहा वह – 'तुमसे बात्सुला पूछता हूँ। जिसका नाम तुमने पवित्रता रखा है मैं नहीं मानता उसको पवित्रता। क्या शरीर, भोजन और वस्त्र की शुद्धता दिखाते हुए तुम्हारे मन में कभी कोई अशुद्ध भाव उदित नहीं होता?'

"हम कुछ क्षण के लिये तुम्हारे मार्ग को बुरा न कहेंगे। तुमने क्या पाया इससे? क्या तुम्हारा मन अशुद्ध विचारों की जन्मभूमि नहीं है?" सिद्धार्थ ने पूछा।

"मैं सिद्ध हो गया हूँ। पवित्रता और अपवित्रता का भेद नहीं रहा है मेरे मन में।" अघोरी बोला।

"यह तुम्हारा अहंकार है। मनुष्य का सबसे बड़ा वैरी, इसी ने हमारी प्रगति में रोड़े रखे हैं। तुम इन्हीं से परे नहीं हुए हो। तुम्हारे मन में इनके बीच का भेद वर्तमान है, तभी तो तुम हमारी पवित्रता का मोल ले रहे हो। सुनो मनुष्य का मन ही विस्तार पाकर यह जगत् बन जाता है। जगत् में द्वंद्व के बने रहने का अर्थ है अभी तुम्हारा मन सिद्ध नहीं हुआ है। यह अघोर मार्ग क्यों ग्रहण किया तुमने? यदि श्मशान में ही प्रकाश की धार निकलती है। अंधकार पतन का सूचक है। यह मलिन और घृणित जीवन क्यों स्वीकार हुआ तुम्हें?"

"यह सबसे सरल और छोटा मार्ग है।" अघोरी बोला— "इसलिए

और वाम, इन दोनों सिरों में सारी सृष्टि का एक-एक सूक्ष्म कण बँटा हुआ है। जो दक्षिण है वही वाम है। फिर तुम क्यों मेरे इस प्रकार पंथ को बुरा समझ रहे हो?"

"तुमने एक ही उक्ति में विरोधाभास दिया। तुमने दक्षिण और वाम दोनों को समान भी कहा और वाम मार्ग को मस्त भी कहा है। तुमने दो वस्तुओं को एक ही समय में तुलना भी दी है और एक को विशेषता भी। यह असंभव क्यों है।"

अघोरी पंडित था। विचार में डूब गया। सिद्धार्थ ने मानो उसके सारे मस्तिष्क का काँटो बद कर दिया था।

पाँचों ब्रह्मचारी सिद्धार्थ के तर्क से अत्यंत प्रसन्न हुए। अघोरी के प्रति उनका तिरस्कार और भी बढ़ गया।

"अंधकार से हमें घृणा न करनी चाहिए। देखो, समस्त जड़-चेतनमय सूर्य की ओर बढ़ती है रात हो जाने पर वे सब-के-सब स्थिर और निद्रा के क्रोड़ में चुपचाप हो जाते हैं।' सिद्धार्थ ने कहा।

तुम तो जानते ही हो।" अघोरी बोला।

"तमस, हिंसक और असत्! क्या यही संज्ञा तुम भी जानते हो?" सिद्धार्थ ने पूछा—"जिस प्रकार बिना अधिक परिश्रम किए ही चोर वालों की भी संपत्ति का हरण कर ले जाता है, क्या उसी प्रकार तुम भी सृष्टि के अंधकार में से ज्ञान की चोरी करना चाहते हो?"

"फिर क्या करूँ मैं?" अघोरी ने पूछा।

"हिंसा से नहीं, ज्ञान से मन को वश में करो, तभी तुम्हें निश्चित और स्थायी सफलता मिलेगी।"

"पर मुझे मन को वश में करना इष्ट नहीं है।"

"कुछ भी हो, मानना ही पड़ेगा और तुम्हें अंत मन को वश में करना ही है।"

"मेरी इच्छा का पालन क्या, अपने भीतर ही इच्छा उत्पन्न करो। सुनो, मलिनता रोग की अग्रदूती है, रोग जड़ता का और जड़ता मृत्यु का संदेशवाहक है।"

"समझ गया, मैं सब समझ गया।"

"चलो हमारे साथ फिर कुछ दूर तक। सरिता है कोई यहाँ पर?"

"है, निकट ही निरंजना-नदी।"

सिद्धार्थ पाँचों ब्रह्मचारियों के साथ उसे निरंजना-नदी के किनारे ले गए। उन सबने मिलकर उसे नहलाया। उसके समस्त अंग में बालू रगड़-रगड़कर उसे चमकाया। कौण्डिन्य ने अपना उत्तरीय देकर उसको पहना दिया।

मल-मोचन स्नान ही अघोरी ने बड़े संतोष की साँस ली—"हाँ, अच्छा तो लग रहा है, पर भूख लग गई है बड़ी। अब क्या होगा? मैं देखता हूँ, वन में कहीं कुछ फल-फूल मिलते हैं तो, नहीं तो किसी ग्राम-जनपद तक भिक्षा के लिये यात्रा करनी पड़ेगी, क्योंकि अब श्मशानों में पके हुए भोजन को छोड़कर मुझे अग्नि-पक्व भोजन खाना पड़ेगा। तुम लोगों ने मुझे स्नान कराने में बड़ा कष्ट किया। देखा जायगा फिर।" कहकर वह अघोरी भोजन की खोज में चला गया।

सिद्धार्थ अपने साथियों के साथ नदी के किनारे-किनारे चलने लगे।

कुछ दूर चलने पर उन्हें फिर एक मनुष्य मिला। वह आग पर कुछ पका रहा था, और उसके निकट ही हाथ में माला लेकर जप कर रहा था। उन आगन्तुकों को देखकर वह और भी उच्च स्वर से जप करने लगा।

उस के भिक्षा-पात्र में कुछ चावल थे। उसने सिद्धार्थ से कहा—

"गुरुदेव! यहाँ पर अग्नि और जल दोनों का सुभीता है। भूख लग रही है। इन चावलों को पकाकर खा लें, तो कैसा हो?"

"ठीक ही है।" कहा सिद्धार्थ ने।

महानाम अग्नि के निकट जाकर देखने लगा, वह क्या पक रहा है। उस मनुष्य ने महानाम के इस कृत्य का अनुमोदन नहीं किया। हाथों के संकेत से उसे निवारण करने लगा, जिससे यह भी प्रकट हुआ कि वह मौनी है।

महानाम अपने साथियों के निकट चला गया—"जाने क्या पक रहा है, भोजन तो नहीं ज्ञात होता।"

एक माला पूर्ण हो जाने पर वह कुछ जल उस बर्तन में डाल रहा था, और एक छोटा-सा कंकड़ एक ढेर में जमा कर रहा था—जो कदाचित् उसकी मालाओं की गिनती थी।

शिष्यों में से किसी ने पूछना चाहा। एक ने चावल धोकर छोड़, एक लकड़ी ले आया। कौण्डिन्य अग्नि लेने के लिये फिर उस मनुष्य के निकट गया। उसने बड़ी नम्रता से कुछ घास की पत्तियों में दो-चार कोयले ले जाने का संकेत किया।

उस मनुष्य ने हाथ के संकेत कर कुछ देर ठहर जाने को कहा। उसने अपनी माला पूरी की। एक हाथ के संपुट में जल लेकर आग पर रखते हुए बर्तन में छोड़ा। एक कंकड़ माला की गिनती का जमा किया और फिर बोला—"कहाँ से आ रहे हो तुम?"

"राजगृह से।"

"श्रमण शाक्य?"

"हाँ।"

इन दोनों को बातें करते सुनकर सिद्धार्थ भी वहीं पर आ पहुँचे। पूछा उन्होंने—"क्या कर रहे हो तुम यहाँ पर?"

"हिरण्यगर्भ बना रहा हूँ, और क्या कर रहा हूँ।"

"क्या हुआ हिरण्यगर्भ?" सिद्धार्थ ने पूछा।

"हिरण्यगर्भ नहीं जानते? कितने दिन की तपस्या है तुम्हारी? मालूम तो हिरण्यगर्भ को पहचानने की कमी भी हो गई तुम्हारी। हिरण्यगर्भ वह चमकता हुआ गोलक है, सारी सृष्टि जिसकी परिक्रमा कर रही है। ब्रह्मा उसी में से उत्पन्न हुए हैं, और उसी से उत्पन्न हुए हैं चौदहों मनु। धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष के चारों सूत्र उसी पर बँधे हुए हैं। संसार के समस्त भेद और नाते उसी से प्रारंभ हैं। स्त्री-पुरुष, गृही-संन्यासी धनी-निर्धन, बालक-वृद्ध, सब उसी के चारों ओर घूम रहे हैं।" उसने कहा।

सिद्धार्थ हँसने लगे—"इस बर्तन में यह सीसखंड-सा क्या बना रहे हो?"

"सीसखंड ही है। अभी तो हिरण्य में बदल दिया जायगा।" मनुष्य बोला।

"तुम कीमियेगी हो?"

"हाँ।"

"क्या तुम्हें विश्वास है यह सीसे का टुकड़ा तुम्हारी इन पुटों के पाक से अपना स्वाभाविक गुण खोकर सुवर्ण में बदल जायगा?" सिद्धार्थ ने पूछा।

"बदलेगा कैसे नहीं। परिश्रम कम कर रहा हूँ मैं? गुरु से विधि सीख रखी है। बारहों प्रहर मंत्र-जप कर रहा हूँ।"

"अद्भुत तर्क है तुम्हारा! क्या मंत्र के बल से गर्दभ ऐरावत में, शूकरी कामधेनु में बदल सकती है?"

जप से, तप से, दान से व्रत से, ज्ञान से, औषधि से जीवित नहीं दिखाई देता। जो मृत्यु की साधारण अवस्था है, वहाँ तक भी तो कोई विरला ही पहुँच पाता है।"

लौहवेधी बोला—"बात तो तुम्हारी ठीक है। पर मैं तो ग्यारह वर्ष से इस साधना में लगा हुआ हूँ। बारहवें वर्ष में यह लौह ताम्र का रंग बदलेगा।'

"हे साधक, जीवन के इतने बहुमूल्य वर्ष यदि तुम इस मन के संस्कार में लगाए होते, तो तुम्हारी समस्त तृष्णाएँ इसी में विलीन हो गई होतीं। तुम्हें यह रहस्य मिल जाता कि सुवर्ण और पत्थर दोनों समान हैं।"

"नहीं-नहीं, केवल एक वर्ष की ही तो बात है। इतने अल्प समय के लिये मैं अपनी अधूरी तपस्या नहीं छोड़ सकता।"

"तुमने इसका नाम तपस्या रखा है। नहीं आत्मिक उन्नति के लिये जो कष्ट सहा जाता है, केवल उसी का नाम तपस्या है। भौतिक सुखों के पीछे लगे रहने के श्रम को तपस्या नाम देना अज्ञान है। जिस प्रकार पत्थर की दीवार में सेंध लगाकर तस्कर सुवर्ण को चुराता है, ऐसे ही इस लौह का वेधन कर तुम हिरण्य प्राप्त करना चाहते हो, वा एक कवि की कोरी कल्पना है। महत्त्व लौहवेध का तुम अर्थ ही नहीं समझे हो।'

'तुम क्या समझे हो?"

"हाँ कामना ही वह लौह का बन्धन है, जिसने हमारी इंद्रियों के मार्ग से हमारे मन को संसार के भोगों से बाँध रखा है। उसका वेधन करना है मन को पार्थिव भोगों से हटाकर आत्मा में लीन करना।"

"क्या यह एक कामना नहीं हुई?"

"नहीं, उसका नाम साधना है। जिस सुवर्ण के स्वप्न तुम देख

उँगलियाँ बड़े-बड़े नखों के बढ़ आने से बड़ी विकराल हो गई थीं। अँगूठे का नख हथेली को छेदकर हाथ की पीठ पर निकल आया था।

भोजन परोसा ही रह गया सिद्धार्थ के सामने। शिष्यों के भी हाथ रुके रह गए।

सिद्धार्थ ने कहा—"तुम्हारा यह हाथ कैसा निर्जीव हो गया। या कैसा रोग लग गया? कोई औषधि नहीं की तुमने? बड़ी असुविधा उत्पन्न हो गई होगी इससे तुम्हारे जीवन में?"

"यह रोग नहीं है। जान-बूझकर सुखा दिया मैंने इस इंद्रिय को।"

"किसी राजदंड के कारण?"

"नहीं, स्वेच्छा से।"

"क्यों?"

"लोग समझते हैं, यह हाथ मैंने भगवान् को समर्पित कर दिया। परंतु मेरा उद्देश्य है यह मैंने पेट के लिये किया।" ऊर्ध्वबाहु ने कहा।

"पेट के लिये? बहुत ही लघु उद्देश्य के लिये तुमने बहुत बड़ा समर्पण किया। मैं तो समझता हूँ, इससे मन की चंचलता किसी अंश में कम हुई होगी।"

"नहीं हुई। तुमसे झूठ बोलकर क्या करना है मुझे।" ऊर्ध्वबाहु ने अपना जीवित हाथ अपने पेट पर रक्खा।

"भूख लगी है तुम्हें? भोजन करोगे?"

"हाँ।" ऊर्ध्वबाहु ने आश्वासित होकर कहा।

सिद्धार्थ ने अपना आसन ऊर्ध्वबाहु के लिये छोड़ दिया। कौण्डिन्य ने कहा—"गुरुदेव, एक मनुष्य के लिये पर्याप्त भोजन बचाकर रक्खा है हमने।"

"कोई चिंता नहीं, मैं उसमें से ले लूँगा।" सिद्धार्थ ने

"वही समझूँगा गुरुदेव ! मुझे भी कोई मंत्र दे दीजिए। बड़ा अनुग्रह होगा इस सेवक पर।"

"मैं स्वयं कोई मंत्र नहीं जानता। मुख्य वस्तु तो भाव है। भाव मंत्र से इतना नहीं जागता जितना ध्यान से।"

"कोई ध्यान ही बता दीजिए।"

"क्या बताऊँ ! उसी की साधना के लिये उपयुक्त स्थान खोज रहा हूँ। जब कुछ मिल जायगा, मुझे उसमें तुम्हारा भला तुम्हें दे देने में कोई आपत्ति न होगी।" सिद्धार्थ ने कहा।

"इस निरंजना-नदी के किनारे आगे चलकर बड़ा मधुर एकांत है।" ऊर्ध्वबाहु ने कहा।

खा-पीकर सिद्धार्थ शिष्यों के साथ नदी के किनारे-किनारे चलने लगे। ऊर्ध्वबाहु ने अगला मार्ग लिया। कौहकेयी अत्यंत उच्च स्वर में अपने मंत्र की आवृत्तियाँ कर रहा था।

कुछ दूर आगे चलकर एक स्थान पर धुएँ के बादल देख पड़े, और निकट जाने पर देखा गगन-चुंबी शिखाओं में नदी के तट पर प्रचंड अग्नि जला रक्खी थी किसी ने।

सिद्धार्थ ने पूछा—"यह आग क्यों जला रक्खी होगी ?"

कौडिन्य ने कहा— "जान पड़ता है, किसी ने यह चिता जला रक्खी है किसी युवक के दाह के लिये। अनेक मनुष्य भी एकत्र हैं वहीं पर।"

सिद्धार्थ बोले—"ठीक है, यही स्थान उपयुक्त जान पड़ता है। मृत्यु के इस अंतिम पड़ाव पर कदाचित् जन्म का रहस्य अपनी कथा सुनावेगा।"

मृदु मर्मर-ध्वनि से निरंजना बह रही थी। लहरों से भरा हुआ उसका वक्ष-स्थल आकाश की नीलिमा और तट पर की हरियाली से प्रतिबिंबित हो रहा था। शाखा-पत्रों की आड़ में पक्षियों की कुहकुह

इस शव के अंतिम साथी इसकी झोपड़ी को छोड़ समय के योग्य अब शीघ्र ही इससे विदा हो जाने को अधीर हैं।"

"हाँ गुरुदेव! ऐसा ही विचित्र संसार का चक्र है।"

बिना विश्रांति कर शव-वाही चल दिए उरुवेला के ग्राम को।

सिद्धार्थ कहने लगे— 'मनुष्य के जीवन का ऐसा भीषण अंत देखकर भी वे सब लोग चले गए, जगत् के रंगों में अपने मन को भुला देने के लिये। सिद्धार्थ न जायेगा अब कहीं। बड़ा रमणीक स्थान है यह। इस भयानक श्मशान में एक अद्भुत आकर्षण है। जीवन का अंत यहाँ बड़े स्पष्ट रूप में परिभाषित है। यहाँ के रज-कण में नर-देह की भस्म मिली हुई है, चिताओं के साथ अग्नियाँ खेल रही हैं। वृक्षों के शाखा-पत्र चिता की धूम तथा लपटों से धूमिल और झुलसी हुई हैं। इस श्मशान का एक-एक कण मृत्यु के सार्वभौमिक महात्म्य पर विजय की साक्षी दे रहा है। कौंडिन्य, मैं न जाऊँगा यहाँ से अब कहीं। यहाँ पर मृत्यु ने अपने को अज्ञेय आवरण में ढक लिया है। जब तक मैं उस आवरण को उघाड़ न दूँगा तब तक यहीं रहूँगा।"

"हम गुरुदेव के अनुचर हैं, हम भी आपकी ही सेवा में यहाँ रहेंगे। आप निश्चिन्त होकर तपश्चर्या करें। जनपद निकट ही है। हम नित्य भिक्षा-आचरण कर ले आवेंगे।" कौंडिन्य ने उत्तर दिया।

मंद मुस्कान के साथ सिद्धार्थ ने कहा—"उसकी भी आवश्यकता न रहेगी कौंडिन्य!"

चौंककर कौंडिन्य ने कहा—"गुरुदेव!"

"हाँ कौंडिन्य! आचार्य रुद्रक ने पंचभूतों का गुप्त रहस्य समझाया है मुझे। मैंने उस पर विश्वास किया है और मैं उस पर प्रयोग करूँगा। प्राण के उन स्तरों में जब रेचक और पूरक दोनों एक-दूसरे में मिलकर कुंभक में विलीन हो जाते हैं तब भोजन आवश्यक नहीं रहता।

सबसे आवश्यक हमारे लिये मन है, जब उसका ही संयोजन न रहेगा, तो फिर मन का दमन क्या चाहिए।"

"गुरुदेव !" पाँचों शिष्यों के मुख पर एक शंका अंकित हुई—"यह संभव है ! बिना मन ...के !"

"हाँ बिना मन के। मन में तन का आकर्षण का बीज है। इंद्रियाँ उसी से बल पाकर मन की क्रिया-विक्रियाओं में उलझती हैं। ध्यान में बाधा पड़ती है, और समाधि प्राप्त नहीं होती।"

कौण्डिन्य बोला—'आचार्य, तप को हमने कभी दीर्घ उपवास करते हुए नहीं देखा। आप कब तक निरन्न और निराधार रहेंगे ?"

"जब तक असंप्रज्ञात समाधि प्राप्त न होगी, तब तक सत्य का साक्षात्कार न होगा।

"यदि इस कठ तपस्या में आपकी प्राण-हानि हो गई तो ?"

"मृत्यु अटल और अवश्यंभावी है। इस देह में उसका सब ओर शुभ है। इस सूक्ष्म श्मशान के संसर्ग से मैं और भी अधिक निर्भय हो जाऊँगा।"

"अब आप निरन्न ही रहेंगे या पेट की ज्वाला क्या आपके ध्यान को अविचल रहने देगी ?'

"शनैः शनैः कौण्डिन्य। मैं एक एक ग्रास त्याग जाऊँगा प्रति दिन, फिर कुछ दिन पश्चात् एक-एक दाना कम करता जाऊँगा। इससे शारीरिक दुर्बलता मुझे पराजित न कर सकेगी। उस आत्म-साधक और कर्णवायु को नहीं देखा तुमने। उनकी साधना से यही रहस्य मैंने सीखा। धीरे-धीरे प्राण-रोध।'

कौण्डिन्य ने कहा—'भगवान् आपकी इस कठिन साधना में आपके सहायक हों। हम रात-दिन यही कामना करेंगे।"

' इंद्रिय जय और पाप-चित्त के नाश के लिये सिद्धार्थ महान् कठिन

इस शव के अंतिम साथी इसकी खोपड़ी को तोड़, समय को दोष कर शीघ्र ही इससे विदा हो जाने को अधीर हैं।"

"हाँ गुरुदेव! ऐसा ही विचित्र संसार का चक्र है।"

चिता निर्वापित कर शव-यात्री चल दिए उरुवेला के ग्राम को।

सिद्धार्थ कहने लगे—"मनुष्य के जीवन का ऐसा भीषण अंत देखकर भी ये सब लोग चले गए, जगत् के रंगों में अपने मन को भुला देने के लिये। सिद्धार्थ न जायेगा अब कहीं। बड़ा रमणीक स्थान है यह। इस भयानक श्मशान में एक अद्भुत आकर्षण है। जीवन का अंत यहाँ बड़े स्पष्ट रूप में परिलक्षित है। यहाँ के रज-कण में नर-देह की भस्म मिली हुई है, शिवाओं के साथ अस्थियाँ खेल रही हैं। वृक्षों के शाखा-पत्र चिता की धूम तथा लपटों से धूमिल और झुलसी हुई हैं। इस श्मशान का एक-एक कण मृत्यु के सार्वभौमिक साम्राज्य पर विजय की साख दे रहा है। कौण्डिन्य, मैं न जाऊँगा यहाँ से अब कहीं। यहाँ पर मृत्यु ने अपने को अप्रमेय आवरण में ढक लिया है। जब तक मैं उस आवरण को उघाड़ न दूँगा तब तक यहीं रहूँगा।"

"हम गुरुदेव के अनुचर हैं हम भी आपकी ही सेवा में यहीं रहेंगे। आप निश्चिन्त होकर तपश्चर्या करें। जनपद निकट ही है। हम नित्य भिक्षा-आवश्य कर ले आवेंगे।" कौण्डिन्य ने उत्तर दिया।

मंद मुस्कान के साथ सिद्धार्थ ने कहा—"उसकी भी आवश्यकता न रहेगी कौण्डिन्य!"

चौंककर कौण्डिन्य ने कहा—"गुरुदेव!"

"हाँ कौण्डिन्य! आचार्य उद्दक ने पंचभूतों का कुछ रहस्य समझाया है मुझे। मैंने उस पर विश्वास किया है और मैं उस पर प्रयोग करूँगा। प्राण के जब स्तरों में जब रेचक और पूरक दोनों एक-दूसरे में मिलकर कुंभक में विलीन हो जाते हैं तब भोजन आवश्यक नहीं रहता।

सबसे आवश्यक हमारे लिये प्राण है जब उसका ही प्रयोजन न रहेगा तो फिर अन्न का खाना क्या चाहिए।"

"गुरुदेव!" पाँचों शिष्यों के मुख पर एक शंका अंकित हुई— "यह संभव है? बिना अन्न के!"

"हाँ बिना अन्न के। अन्न में तम का आलस्य का बीज है। इन्द्रियाँ उसी से बल पाकर मन को दिशा-विदिशाओं में भटकाती हैं। ध्यान में बाधा पड़ती है और समाधि प्राप्त नहीं होती।"

कौण्डिन्य बोला—'आचार्य उद्रक को हमने कभी दीर्घ उपवास करते हुए नहीं देखा। आप कब तक निरन्न और निराहार रहेंगे?"

"जब तक अन्तर्भाव समाधि प्राप्त न होगी, तब तक सत्य का साक्षात्कार न होगा।'

"यदि इस उग्र तपस्या में आपकी प्राण-हानि हो गई तो?"

"मृत्यु सरल और असंभावी है। इस हेतु मैं उसका भय छोड़ चुका हूँ। इस शून्य श्मशान के संसर्ग से मैं और भी अधिक निर्भय हो जाऊँगा।"

"जब आप निराहार ही रहेंगे, तो देह की ज्वाला क्या आपके ध्यान को अविचल रहने देगी?'

"शनैः शनैः कौण्डिन्य। मैं एक-एक मास उपवास करूँगा प्रति दिन, फिर कुछ दिन पश्चात् एक-एक दाना कम करता जाऊँगा। इससे शारीरिक दुर्बलता मुझे पराजित न कर सकेगी। उस तप-साधक और कर्मांगाजु को नहीं देखा तुमने। उनकी साधना से यही रहस्य मैंने सीखा। धीरे-धीरे खाना-पीना।"

कौण्डिन्य ने कहा—'भगवान् आपकी इस कठिन साधना में आपके सहायक हों। हम रात-दिन यही कामना करेंगे।"

' इंद्रिय दम और पाप-क्रिया के दमन के लिये सिद्धार्थ महान् कठिन

अपनी राजधानी को लौट जाओ। मैं तुम्हें चक्रवर्ती राज्य दूँगा।

"दूर हो, दूर हो हे मार! मुझे कुछ नहीं चाहिए।"

"देखो, मेरे साथ शत्रुता न ठानो। इससे तुम्हारा कल्याण न होगा।"

"हे मार! तू मेरे ही मन की कल्पना है, तू मेरा कुछ भी नहीं बिगाड़ सकता।

"यह तेरा भ्रम है भोले राजकुमार! मैं तेरे मन की कल्पना नहीं हूँ, तेरा मन मेरी रचना है। मैं तुझे अभी कुछ समय देता हूँ, तू विचारकर ठीक-ठीक निश्चय पर पहुँच।" कहकर वह कामदेव अदृश्य हो गया।

सिद्धार्थ ने आँखें मूँदकर ही विचार किया—"क्या सचमुच मेरा मन कामनाओं की ही उपज है? नहीं, नहीं। यह रचना व्यर्थ है। मेरे पास विवेक है। यह उसे भ्रमित कर मेरे मन का स्वामी बनना चाहता है। मैं बिलकुल भिन्न हूँ, मन से भी सर्वथा परे। मन की समस्त धाराएँ मेरे ही वश हैं। मेरे साथ विग्रह कर काम सफल-काम हो नहीं सकता।"

वह फिर मार को सर्वथा मन से भुलाकर ध्यान करने लगे। अचानक तीन सुंदर और सुकुमार रमणियाँ उनको दिखाई दीं। अपूर्व रूप, मानो धरती पर चन्द्रमा हो। "कौन हो तुम?"

एक ने उत्तर दिया— "हम काम-दुहिताएँ हैं। मेरा नाम तृष्णा है।"

"तृष्णे! मैं तो तुम्हें कभी का छोड़ चुका हूँ। फिर तुम क्यों आई हो?'

"युवराज! तुम्हारे ऊपर हमें दया आई है। तुमने शरीर की कैसी दशा कर ली। इस प्रकार कितने दिन जीवित रहोगे? जब जीवन ही न रहेगा, तो फिर साधना कैसे होगी?"

"तुम और किसे पद एक क्षण लेकर आई हो, मैं इसमें न पड़ूँगा। आधी मुट्ठी सिक्के-टुकड़ों में मेरे जीवन की तृष्णा मरती हुई है। तुम उसे भी ले लेने के लिये आई हो तृष्णा! अच्छी बात है, मैं इसका भी त्याग कर दूँगा।'

"नहीं-नहीं राजकुमार! हम तुम्हारे लिये नित्य नूतन भोजन ला सकती हैं, केवल तुम्हारे संकेत की आवश्यकता है।"

"और तुम किसलिये आई हो?" सिद्धार्थ ने दूसरी सुंदरी से पूछा।

"मेरा नाम रति है। तृष्णा के बताए हुए मार्ग में मैं उस की प्रवर्तिका हूँ।"

"जब तृष्णा का मार्ग ही मेरा नहीं है, तो उसकी प्रवर्तिका ही से क्या प्रयोजन है फिर! और तुम्हारा नाम क्या है?" सिद्धार्थ ने तीसरी से पूछा।

"अरति है मेरा नाम।" उसने उत्तर दिया।

"अरति!" सिद्धार्थ ने आश्चर्य-भरी जिज्ञासा की।

"हम दोनों में आकाश-पाताल का अंतर केवल नाम-मात्र का ही है राजकुमार! वैसे हम दोनों सहोदरा हैं। तृष्णा का कार्य-साधन जैसा रति करती है, वैसा ही यह अरति भी। जहाँ रति होगी, वहाँ अरति भी।"

"और वहाँ क्या सबसे पहले तृष्णा न होगी?" तृष्णा ने कहा।

"और जहाँ तृष्णा ही न होगी, वहाँ तुम आओगी?" सिद्धार्थ ने पूछा।

"जहाँ मन होगा, वहाँ तृष्णा होगी ही। सच कहो राजकुमार! क्या तुम बिना किसी तृष्णा के ही इस श्मशान में आए हो? माना, तुमने कुछ त्याग किया है, क्या कुछ पाने की जिज्ञासा नहीं रखते हो मन में?" तृष्णा बोली।

"जिस शक्ति से आकर्षित हो रहे हो वह मैं हूँ।" रति बोली।

"और जिस शक्ति से परित्याग कर रहे हो, वह मैं हूँ।"

"तुमने आकर मुझे भ्रम से बाँध लिया।" असहाय-से होकर सिद्धार्थ ने कहा।

"हाँ।" कहता हुआ एक बड़ा विकराल दैत्य प्रकट हुआ वहीं पर—"मैं ही भ्रम हूँ। मार के सेनापतियों में से एक।"

"देखा जायगा भ्रम! तुम मुझे कुछ भी बाधा न पहुँचा सकोगे। जिस प्रकार मैं अंधकार में से अपना मार्ग निकालता आ रहा हूँ, भ्रम में से भी सत्य की चिनगारियाँ ढूँढ़ लूँगा। बाहर के समस्त शत्रु मेरे मन ही में आकर प्रकट हो गए तुम! तुम मेरे अहंकार से बढ़कर नहीं हो। जब तक मेरा यह ज्ञान आवश्यक है, सत्य के मुझे दर्शन हों या नहीं, कम-से-कम तुम मुझे पराजित नहीं कर सकते। मेरी इच्छाओं पर प्रभुता करनेवाले! मेरी कामनाओं को अपनी डोर में बाँधनेवाले हे मार! मैंने तेरे आकार को देख लिया है। तू सामने खड़ा हुआ है, और मैं विजित हो जाऊँगा तुम पर—मैं भाव में ही भाव की प्रतिष्ठा कर दूँगा।" कहते हुए सिद्धार्थ आसन पर से उठ गए।

शिष्यों से सिद्धार्थ ने कहा—"धीरे-धीरे जीवन के कई बहुमूल्य वर्ष बीत गए हैं। मार्ग के मित्र और शत्रुओं की पहचान में ही इतना समय व्यतीत हुआ है। अब मेरा सत्य रूप से शत्रु से सामना हुआ है।"

"गुरुदेव, हमें भी यदि शत्रु का परिचय दिया जाय।" सिद्धार्थ का प्रिय शिष्य कौण्डिन्य बोला।

"कामना ही तो शत्रु है कौण्डिन्य! यह अनेक बार इसने विचलित किया है।"

"कामना शत्रु कैसे हो?"

"इसका शमन इतना कठिन है कि असंभव कहा जा सकता है।"

"फिर ?"

"इसे उत्पन्न ही न होने देना इसका शमन है। अंगुर में से विष और अमृत बीत चले हैं जैसे इस जीवन के शत-शत कृष्ण और शुक्ल पक्ष! अब इनको यहीं समाप्त कर मैं मात्र से केवल एक बदरीफल खाऊँगा।" सिद्धार्थ ने कहा।

कौण्डिन्य उनके चरण पकड़ कर चिल्लाया— 'नहीं, गुरुदेव!'

"शिष्य गुरु पर कोई अनुरोध नहीं करता। नहीं इसका ठीक है कौण्डिन्य। मैं उदर के अधिक भाग को जल से भर लूँगा। इसमें भी पोषक तत्वों की कमी नहीं है।"

सिद्धार्थ केवल एक बदरी का दाना और जल पीकर ही रहने लगे। मार के साथ उनका भयानक संघर्ष चला। अब वह एक सूर्योदय से दूसरे सूर्योदय को ध्यान के आसन पर ही बैठे-बैठे बिता देते। आँखें मिचमिचिये ही रहतीं। क्योंकि अधर भी सी लिए। शिष्यगण नियत समय पर एक बेर का दाना उनके मुख में रख देते और मिट्टी के पात्र से उन्हें जल पिला देते।

---

# १४ युद्ध और विजय

इस प्रकार कठोर तपस्या करते-करते उरुवेला में सिद्धार्थ को ६ वर्ष बीत गए। कभी रंग और रस के जगत् की रचनाकर काम-पुत्रियाँ उनके मन को प्रेम से आकृष्ट कर लेने के लिये आतीं और कभी मार की सेना नाना प्रकार के भय दिखाकर उन्हें भग्न-संकल्प कर देना चाहतीं। कभी मार का सखा वसंत खिला, मंजरी, कमलिनी, सुरभि और सुगंध के साथ आकर उन्हें जीवन की आशा-उमंग दिखाता और कभी स्वयं मार उनके समीप उपस्थित होकर मृत्यु का भय-दंड उनके सम्मुख रखता।

अपने प्रचंड मनोबल से सिद्धार्थ उनका दमन कर सत्य के प्रकाश में बहुत आगे बढ़ जाते। परंतु फिर मार की शक्ति उन्हें युद्ध के मैदान में खींच लेती। वह फिर युद्ध करते फिर आगे बढ़ते और फिर शत्रु के ही बीच में फँस जाते।

सिद्धार्थ मार पर विजय प्राप्त करने के लिये नाना पथ से सक्रिय हो गए। केवल एक बेर या दाना उनके प्राणों का संबल बना हुआ था उसके लिये भी अब उन्होंने मुख न खोला। केवल जल और पवन पर ही उनके प्राण चलने लगे।

वह सूखकर काँटा हो गए। उनका सारा अस्थि-पंजर त्वचा पर निकल आया। रक्त सूख गया। समस्त अंग में झुर्रियाँ पड़ गईं। कपोल मिल गए, नयनों में गड्ढे पड़ गए। उनकी कनक-कमनीय देह-कांति मलिन हो गई!

शिष्यगण अब सिद्धार्थ को अकेला न छोड़ते। वे रात को भी बारी-बारी से जागकर उनका पहरा देते। कभी-कभी उनके श्वास

का प्रभाव भी निरन्तर कम पड़ता। शिष्यगण उस समय व्याकुल होकर एक दूसरे का मुख देखने लगे।

एक दिन सिद्धार्थ ने ध्यान में एक नवीन व्यक्ति देखा। बड़ा सात्त्विक रूप और वेश। उसके हाथ में वीणा थी। सिद्धार्थ ने पहले उसे मार का ही कोई प्रपंच समझा। वह उदासीन ही रहे उससे।

'मैं तुम्हारे ही उद्देश्य से आया हूँ राजकुमार!"

"कौन हो तुम? वेश से कोई दिव्य पुरुष जान पड़ते हो।"

"हाँ, मुझे इंद्र कहते हैं।"

"किस उद्देश्य से आए हो?"

"तुम्हारी उग्र तपस्या को देखकर मैं खिंचा हुआ चला आया हूँ तुम्हारे पास। मैं तुम्हें एक गीत सुनाऊँगा।'

'गीत तो मैं रात-दिन सुना करता हूँ। काम-दुहिताएँ आठों याम मेरे मानस को अपने नृत्य और गीतों से भरे रहती हैं।"

"उनके और मेरे गीत में अंतर है। वह प्रवृत्ति का गीत गाती हैं मैं निवृत्ति का राग झंकृत करूँगा।"

"मेरी तपस्या में सहायक होगा वह?"

'कदाचित्।' कहकर इंद्र एक शिला-खंड पर बैठकर वीणा मिलाने लगे। वह तीन तार की वीणा थी। इंद्र ने पहला तार झंकृत किया।

सिद्धार्थ बोले—"यह बहुत ढीला है। ठीक स्वर नहीं निकल रहा है इससे।

इंद्र ने दूसरा तार बजाया।

"हाँ यह ठीक स्वर दे रहा है।

इंद्र ने तीसरे तार को छेड़ा। वह टूट गया।

सिद्धार्थ बोले—"यह तो टूट गया।"

"हाँ सिद्धार्थ, वह बहुत कसा हुआ था।"

"बस हो गया इंद्र! मेरी समझ में आत्म-ज्ञान आ गया। आपको धन्य है, आपको नमस्कार है। मेरे मन की ग्रंथि खोल दी।"

"आप धन्य हुए हैं महाराज! इंद्र आपके पद-धूलि की समता रखता है। आप सत्य के अन्वेषक नहीं, सत्य आपके प्रकाश से प्रकाशित है। आपके दर्शन कर यह इंद्र आज सफल-काम हुआ। पर इस सेवक के मन में एक शंका है उसे दूर कीजिए महाराज!"

"क्या शंका है?"

"मेरी वीणा के तारों से आप क्या समझे?"

"आपकी वीणा के इधर-उधर के ये दोनों तार इस के दो सिरे हैं। एक ढीला और दूसरा आवश्यकता से अधिक कसा हुआ। वह जो मध्य का तार है वह न अधिक ढीला है न बहुत कसा हुआ। कैसा मधुर स्वर दिया इसने। यह प्रवृत्ति और निवृत्ति के बीच की समवृत्ति है। इसे बहुत दिन से मैं खोज रहा था। भोग और योग के बीच में यह मध्यम मार्ग परम शांतिदायक है। मैं इसी का अनुसरण करूँगा इंद्र! आपने मुझे इसका ज्ञान दिया, बड़ा उपकार किया।"

"हरे-हरे! आप ही तो इस मार्ग के प्रवर्तक हैं। सदियों की धूल से यह मार्ग अस्पष्ट हो जाता है, आप बार-बार इसका उद्धार कर इसे लोगों के लिये प्रशस्त कर देते हैं। हे भगवान् बोधिसत्व! आप साक्षात् आदित्य हैं। मैं आपको क्या दीपक दिखा सकता हूँ। आपकी जय हो!' इंद्र ने हाथ जोड़कर परिक्रमा की। वह विदा हो गए।

सिद्धार्थ ने विचारा—"क्रिया और ज्ञान ये दोनों ही मार्ग इस मध्यम मार्ग में एक दूसरे में मिले हुए हैं। क्योंकि बिना दोनों सिरों की व्यवस्था के इसमें मध्य का ध्यान हो नहीं सकता। इन दोनों सिरों में से एक आकर्षण करता है, दूसरा विकर्षण। आकर्षण की

क्रोध बोला—"महाराज, काम ही न हो तो मेरा कोई कार्य नहीं चल सकता। जब काम हो और उसकी प्राप्ति में बाधा हो तभी तो मैं अपने उग्र रूप से प्राणी को अंधा बना सकता हूँ। इसके बिना नहीं। श्रेय सेनापति काम का है।"

काम ने कहा—"यही आशय मेरा भी है महाराज! जब काम हो और उसकी पूर्ति हो, तभी तो मैं मनुष्य की गर्दन पकड़कर उसे पथ पर से खींच लेता हूँ।"

बड़ी नम्रता के साथ काम बोला—"सेनापति, क्रोध और लोभ ने मुझ पर जो दोषारोपण किया है वह उचित ही है। यदि सुरुचि अपनी रचना में रस ला सकती है, तो यह सेवक काम उस प्रयोग जीवनभर सिद्धार्थ को अपने तीक्ष्ण बाणों से आहत कर सकता है।"

सुरुचि बोली—"कोई सहायक भी तो दीजिए मुझे।"

लिप्सा ने कहा—"तुम्हें आवश्यकता किसकी है। हम पाँच बहनें तो हैं हम साथ-ही-साथ तो चलती हैं।"

फूलों के धनुष को सँभालता हुआ वसंत बोला—"चलो मैं भी चलूँगा तुम्हारे साथ। मैं रस की जागृति के लिये प्रकृति के कण-कण के हित अनुकूल वातावरण उत्पन्न कर दूँगा। मैं फूलों में रंग और पंखुरियों में सुगन्धि बिखेरता दूँगा। मैं सारी सत्ता को जीवन और यौवन से युक्त कर दूँगा। कण-कण को अनुराग के राग से भर दूँगा। मैं हिला दूँगा सिद्धार्थ का आसन।"

सुरुचि बोली—"अच्छी बात है। उरुबेला-प्रदेश के सेनानी-ग्रामक ग्राम में एक संपत्तिशाली कुलपति की कन्या है। सुजाता उसका नाम है। मैं उसे जाकर अपना साधन बनाती हूँ, और सिद्धार्थ की तपस्या में जाकर अपना अधिकार जमाती हूँ। आगे फिर आप लोग सँभालिए अपना काम।"

मार बोला—"तुम लोगों की कोई चिंता न करो। सिद्धार्थ की तपस्या

के चपल हो जाने पर मेरे सब सेनापति सक्रिय हो जायेंगे तब तक ।"

सिद्धार्थ को अरति दिखाई दी । सिद्धार्थ के मुख पर मधुर मुसकान खिल गयी ।

अरति आश्चर्य में भर उठी । सोचने लगी — 'आज यह क्या बात है । इस तपस्वी ने एक दिन भी कभी मेरी ओर मुड़कर नहीं देखा ।" वह कुछ और निकट आ गई उसके ।

"तुम भी सुंदर हो अरति !" सिद्धार्थ ने कहा ।

"सुंदर हूँ ?" अरति ने अपने मन से पूछा । वह विजय के दर्प में भर उठी । सिद्धार्थ की दृष्टि ने उसे लज्जा से विनत कर दिया । उसके कपोल रक्ताभ हो गए । वह समझी उसने तपस्वी के मन को आकृष्ट कर लिया । वह हटने लगी धीरे-धीरे पीछे को ।

"ठहरो अरति !" सिद्धार्थ ने कहा ।

अरति मृ अधरों से लुप्त हो गई ।

सिद्धार्थ ने आँखें खोलकर अपने अंग पर दृष्टि की — "क्या मलिन हो गया हूँ मैं । निराहार ने स्थान-स्थान पर गड्ढे खोदकर उनमें मैल जमा कर दिया है । बरसों से आँखें और मुख बंदकर एक आसन पर बैठा हूँ । कानों में भी कचरा ठूँस रखा है । बाह्य जगत् को ऐसे हठ-पूर्वक आकुल कर भी तो कुछ नहीं मिला । जिनके लिये ये सब द्वार बंद कर दिए, वे सब-के-सब कितने निम्न और कितने तुच्छ मेरी तपस्या में जाग रहे हैं । भीतर-बाहरी विजय सरल है भीतर इनसे लड़ते-लड़ते श्रांत हो उठा हूँ ।" उन्होंने वन में चारों ओर दृष्टि डाली ।

चार शिष्य सिद्धार्थ भिक्षाटन ग्रामों में गए थे । कौण्डिन्य सिद्धार्थ की चौकसी के लिये रह गया था । वह कुछ समय हुआ, शिष्य ही मी पर समिधा एकत्र कर रहा था ।

"रवि का उदयास्त और ऋतुओं का परिवर्तन मुझे ज्ञात नहीं होता

था। मैं नहीं जानता, कितना समय बीता है। ये वट-जटाएँ इस अवस्था में बहुत बढ़ गई हैं। अनेक स्थानों में, जहाँ आकाश दिखाई देता था, वहाँ शाखियों ने बढ़कर अपने हरित पत्र फैला दिए हैं।" सिद्धार्थ ने बड़ी कठिनता से अपना आसन छोड़ा—"कोई नहीं है। नहीं जानता, मेरे साथी मुझे छोड़कर कहीं अन्यत्र चले तो नहीं गए क्या? नहीं, कुश-कुश से भूमि आच्छादित है। उनके आसन और वस्त्र भी ठीक-ठीक क्रम से रखे हुए हैं।"

सिद्धार्थ लड़खड़ाते हुए निरंजना के तट की ओर बढ़ने लगे। मार्ग में एक बेर का डाला तोड़ने के लिये उन्होंने हाथ बढ़ाया। उनका पैर फिसल पड़ा, और वह मूर्छित होकर भूमिशायी हो गए।

कुछ ही क्षण पश्चात् समिधाओं का भार लेकर कौण्डिन्य आ पहुँचा वहाँ पर। आचार्य को भूमि पर मूर्छित देखकर वह चौंका। उसने कमंडलु से उनके सिर में जल की धार दी। उनके हाथ-पैरों को मला। बड़ी कठिनता से सिद्धार्थ ने आँखें खोलीं। उस समय कौण्डिन्य के शेष साथी भी लौटकर आ गए थे।

"क्या हो गया? आचार्य!" कौण्डिन्य ने पूछा।

"कुछ नहीं कौण्डिन्य! शरीर में बड़ी दुर्बलता थी। मैंने अधिक श्रम किया, इसी से गिर पड़ा।"

"आप अचेत हो गए थे।"

"पर मन जाग्रत् ही था कौण्डिन्य, बड़ा अद्भुत स्वप्न देखा मैंने।"

"आपकी चेतना जगाने के लिये मैंने तो बड़ी प्रयत्न किया होगा कम-से-कम।"

"मुझे कुछ ज्ञान नहीं है इसका। आज कितने दिन के पश्चात् मैं इस वट के नीचे से उठा हूँ? कौण्डिन्य आज कितने समय के अनंतर मैं तुमसे बोला हूँ?"

"छः वर्ष गुरुदेव!"

सिद्धार्थ ने उसकी आँखों का अर्थ समझकर कहा—"कौंडिन्य, तुम मुझे विजित और पतित समझने लगे।"

"क्यों ?"

अत्यंत चकित होकर कौंडिन्य ने उनके चरण पकड़ लिए—"नहीं गुरुदेव! सेवक को क्षमा करो।"

दुग्ध-पान कर सिद्धार्थ अपने आसन पर आए, और उन्होंने संक्षेप में अपनी साधना के अनुभव प्रकट किए उन पर। कौंडिन्य का भ्रम और भी बढ़ गया। उसे निश्चय हो गया मार विजयी हो गया सिद्धार्थ पर।

शिष्यगण धीरे-धीरे छोड़ने लगे गुरुदेव को। उनकी क्षीण काया शीघ्र ही फिर सजीव हो चली।

उस वन में सुजाता एक वट-वृक्ष का पूजन और परिक्रमा करती थी जब वह कुमारी ही थी। उसकी कामना थी कि यदि उसे मनोनुकूल वर प्राप्त हो जाय और उससे एक पुत्र उत्पन्न हो जाय, तो वह आजीवन प्रतिवर्ष वैशाख की पूर्णिमा को उस वट का पूजन करेगी। उसकी दोनों मनोकामनाएँ पूरी हुई थीं।

उस दिन वैशाखी पूर्णिमा थी। सुजाता प्रतिज्ञानुसार पूजा की सामग्री एकत्र करने में लगी। उसने अपनी एक सेविका को उरुबेला के वन में वट-वृक्ष पर झाड़ने-पोंछने और प्रकाश के लिये पहले ही भेज दिया।

पाँच-सात दिन में ही धीरे-धीरे सिद्धार्थ के शरीर में शक्ति लौटने लगी। उनका रूप-रंग फिर अपनी पूर्व स्थिति में आने लगा। वह एकांत में उस वट-वृक्ष के नीचे ध्यान कर रहे थे। शिष्य कोई भी न था वहाँ पर, सब अन्यत्र गए हुए थे।

अचानक सिद्धार्थ ध्यान तोड़कर उठे। उन्हें अपने कंधे पर के एकमात्र वस्त्र की स्मृति हुई। अनेक वर्षों से वह उनसे ढके हुए था।

सुदत्त ने उसे प्रश्न कर दिया था, वह बोली—"मैं नहीं जानती कहाँ है।

यह तुम्हारी ही रुग्णावस्था का समाचार सुनकर यहाँ आई थीं। तुमने उन्हें बुला भेजा था।"

"मैं पिछले कई वर्षों से रोगग्रस्त नहीं हुई। मैंने उन्हें बुलाने के लिये किसी को नहीं भेजा। जान पड़ता है, किसी ने यह षड्यन्त्र रचा है?"

सुदत्त निराश होकर श्रावस्ती लौट रहा था। उसके हृदय में संसार और उसके संबंधों के प्रति अत्यधिक वैराग्य छा गया था। इसी समय उसने बुद्ध के राजगृह-निवास का समाचार सुना। महाराज बिम्बिसार की रानी क्षेमा ने उसी दिन संसार त्यागकर भिक्षुणी-संघ में प्रवेश किया था। सुदत्त ने विचार किया—'इतनी बड़ी महारानी जिनका उपदेश सुनकर तृणवत् सुख-विलास का त्यागकर चली है, अवश्य ही उनके माहात्म्य होगा। मुझे उनके दर्शन कर ही लौटना चाहिए।

सुदत्त धमिताभ के आश्रम में गया। महात्मा उस समय उपदेश दे रहे थे। वह भी उनके शिष्य एक ओर दर्शकों के बीच में बैठ गया। उस उपदेश में वह अपने और अपने दुःख दोनों को भूल गया।

उपदेश की समाप्ति पर लोग चले गए, तब भी सुदत्त वहीं पर बैठा रह गया। उसने अपने मन में सोचा— यह मनुष्य तेजस्वी है इसमें सन्देह नहीं, इनका-मेरा कोई परिचय नहीं, न इनके शिष्यों और दर्शकों में ही कोई मेरा परिचित मिला मुझे। लोग इन्हें परममित्र और सत्यदर्शी कह रहे हैं। यदि यह इस समय मुझे मेरा नाम लेकर पुकारें, तो मैं समझूँ कि यह चमत्कारी पुरुष है।'

धमिताभ ध्यान में निमग्न बैठे थे। सुदत्त के साथ और भी दो

के नीचे लिखा

अचानक अमिताभ ने आँखें खोलकर पुकारा—"श्रेष्ठी सुदत्त!" श्रेष्ठी सुदत्त आश्चर्य के सागर में डूब गया। श्रद्धा और भक्ति के अतिरेक में अमिताभ के चरणों पर उसने अपना मस्तक रख दिया।

"मन आया है सुदत्त, उसे सत्य समझने ही से तुम्हारे मन में दुःख का उदय हुआ है।"

"हे परम तेजस्वी अमिताभ, आपने मेरा नाम कैसे जान लिया?"

"ध्यान के कारण, ध्यान समस्त लोक और कालों को बेध देता है। उसकी गति का कोई बाधक नहीं।"

"आम्रपाली कहाँ है? जीवित है या मृत?"

"तुम मुझे ज्योतिषी समझ रहे हो श्रेष्ठी। मैं नहीं जानता आम्रपाली कौन है, कहाँ है। मेरे मन में जीवन और मृत्यु का कोई भेद नहीं है, इसी से मैंने सत्य को पाया है। तुम्हें उसकी क्यों इतनी चिन्ता हो गई। उसका अनुसरण तुम्हें कदापि शांति नहीं दे सकता। मैं दूँगा तुम्हें शांति।"

"मैं आपकी शरण हूँ। मुझे शांति दीजिए।"

अमिताभ ने उसे अपने नवीन धर्म के तत्त्व समझाए। श्रेष्ठी सुखी हो गया। उसने बुद्ध का संघ-सहित श्रावस्ती आने का साग्रह निमंत्रण दिया, वह आम्रपाली का अनुसंधान छोड़कर श्रावस्ती लौट गया।

श्रावस्ती लौटकर वह और भी उदारता से अपने धन का सद्व्यय करने लगा। लोगों ने उसे अनाथपिंडिक नाम से प्रसिद्ध कर दिया।

---

# १८ ब्राह्मण की कन्या

चम्पा के राजप्रासाद के द्वार पर पहुँचकर देवदत्त ने रथ रोक दिया, पर आम्रपाली किसी प्रकार रथ से उतरने को सम्मत न हुई।

देवदत्त ने उसका हाथ पकड़कर उसे रथ से नीचे खींच लिया। "अब तुम्हारी इच्छा-मात्र कोई वस्तु नहीं है यहाँ इस दुर्ग के भीतर।

"हाथ छोड़ दो देवदत्त! तुम्हें धर्म का भय नहीं? तुम्हें एक स्त्री के शील का हरण करते लज्जा नहीं?" कहकर आम्रपाली ने अपना हाथ खींच लिया।

सुवर्ण के ढेरों को दिखाकर हमने तुम्हें रात-रात-भर नचाया है। सुख और संपत्ति की मोह-कामिनी! क्या तुम्हारे भी शील है? यह सब ढोंगी पुरुष-जैसे मूर्खों को बहकाने की बातें हैं।"

"क्या एक की परवशता और सबके हृदय के प्रेम से फिर शील का निर्णय नहीं हो सकता? मैंने किया है निर्णय उसका। अच्छा न होगा देवदत्त, अग्नि की प्रज्वलित शिखा में हाथ न दो।" आम्रपाली बोली।

"धन्य हो सती के देश! पर हम तो महाराज के सेवक हैं। हमें उनकी सेवा में तुम्हें ले जाने की आज्ञा है। उन्हीं को तुम अपने शील की शक्ति दिखाना।"

आम्रपाली बल-पूर्वक धनानन्द के सामने ले जाई गई। उसने हाथ जोड़कर बड़ी दीनता के साथ कहा—"हे महाराज! मग-

आम्रपाली की परिक्रमा करते थे। और उसे सभी से यह प्रतीक्षा रहती थी कि वह उन्हें छोड़कर और किसी से भी प्रेम न करेगी। इसी चाटुकारी, वंचकता और कृत्रिमता से ऊब उठी मैं कुछ ही दिनों में। इस रचना-भरे जीवन से घृणा हो गई मुझे, एकांत प्रिय हो गया मुझे। वैशाली के आनन्द में ही जीवन का अधिकांश व्यतीत कर रही हूँ। अपना थोड़ा-सा समाज बनाया है मैंने। उसे छिन्न-भिन्न न करो। महाराज, मुझ पर दया करो।"

निशा की सघनता में राजप्रासाद परिवेष्टित था। प्रकोष्ठ में सुगंधि-तैल के दीपक चुपचाप अपनी ज्योति बिखेर रहे थे। आम्रपाली कठोर हृदय व्याध के चंगुल में फँसी हुई मृगी के समान विवश हो रही थी। प्रभात-समय से उसने कुछ भी खाया नहीं था, जिस कारण उसकी विकलता और भी अधिक हो गई थी।

आम्रपाली के बार-बार विरोध करने पर भी अजातशत्रु ने उसे अपने सन्निकट वातायन में बन्द कर दिया। मानसिक आवेश के कारण आम्रपाली ने एक दीपक की शिखा पर अपना जूड़ा झुकाकर रख दिया, बाल जल उठे। उसके किसी ने आग बुझा दी। वह अचेत हो गई!

अजातशत्रु ने घबराकर उसे झकझोरा।

आम्रपाली न बोली।

"आम्रपाली! आम्रपाली!"

आम्रपाली निस्तब्ध थी। सिर के बाल प्रायः जल चुके थे मुख भी झुलस गया था।

अजातशत्रु ने चिन्ताकुल होकर उसे शय्या पर रख दिया, और द्वाररक्षक को पुकारते हुए कक्ष छोड़कर बाहर चला गया। मद की व्यापकता या चिन्ता की सघनता के कारण वह द्वार खुला ही रह गया।

अनेक वर्षा-वास व्यतीत किए। भिक्षुओं के मुख-सूत्रों ने वहीं स्थान धारण किया।

वेणुवन में धर्म की नवीन व्याख्या करते हुए अमिताभ को कुछ दिन हो गए। वैदिक कर्म-कांडियों ने उस नवीन धर्म को अपना प्रबल शत्रु समझा। वे शास्त्र-पक्ष से उसका विरोध करने लगे पर उनकी कुछ भी न चली।

अंत में उन्होंने अमिताभ की प्रतिष्ठा को कलंकित करने के लिये बड़ा नीच मार्ग पकड़ा। उन्होंने चिंता-नामक एक भ्रष्ट नारी को धन का लालच देकर अपने पक्ष में किया। रात्रि के समय जब जन-समुदाय बुद्ध के उपदेश सुनकर घर को लौटता तब चिंता उनके संघ की ओर जाती और प्रभात-समय जब लोग उनके दर्शनों के लिये आते तब चिंता कुछ कुंतल और सिकुड़े पड़े हुए परिधान किए हुए संघ से लौटती हुई दर्शनार्थियों को मार्ग में मिलती।

धीरे-धीरे कुछ महीने के पश्चात् चिंता ने जनता में यह प्रचार करना आरंभ कर दिया कि वह बुद्ध के द्वारा गर्भवती हो गई है। एक दिन संघ की भरी सभा में बुद्ध के सामने ज्यों ही वह कहना आरंभ किया त्यों ही उसके पेट पर बँधा हुआ कपड़ा शिथिल होकर भूमि पर गिर पड़ा और उसका कपट खुल गया! भगवान् की लीला!

चिंता लज्जा से मर-मिट गई। उसे घोर पश्चात्ताप हुआ। उसने पाखंडियों के षड्यंत्र का उद्घाटन किया और अमिताभ के चरणों में गिरकर क्षमा-याचना की। अमिताभ ने उसे धर्म की शरण देकर उसके जीवन का भार ग्रहण कर लिया।

श्रावस्ती से बुद्ध ने वत्सराज की ओर प्रस्थान किया। मार्ग में अनेक व्यक्ति को अपने उपदेशों से लगातार उनका मुख्य कर्तव्य था।

एक परम रूपवती षोडशी ने लज्जा-विनत होकर मंद-मंद पगों से प्रवेश किया वहाँ पर और चुपचाप खड़ी हो गई।

मार्गंधिक बोला—'यह रूप-गुण संपन्ना मेरी कन्या मागंधी है। इसका विवाह कर मैं अपने कर्तव्य-भार से मुक्त होना चाहता हूँ।"

अमिताभ के मुख पर मंद मुसकान झलकी।

"यह मातृ-हीना है अवश्य, पर तुम्हें यह न समझना चाहिए, वह गृहस्थ के किसी काम में दक्ष नहीं है। तुम इसके योग्य पात्र हो, इसका वरण कर ले जाओ। यह अल्प काल में ही सिद्ध कर देगी, यह तुम्हारे अनुरूप पात्री है।"

अमिताभ उठ खड़े हो गए—"मैं अमिताभ बुद्ध हूँ। मैं अजन्मा हूँ, मैं मरता भी नहीं हूँ, मेरा विवाह भी नहीं होता, मेरी मृत्यु भी नहीं है। तुम्हें मेरे समझने में भूल हुई है। मैं किसी कन्या का पाणि ग्राही नहीं हूँ।" वह पैर बढ़ाकर चल दिए।

ब्राह्मण मूक-विस्मित देखता ही रह गया।

मागंधी भी देखती रह गई। उसने पहचाना एक सौंदर्य-शालिनी षोडशी का अपमान कर जाते हुए उस मनुष्य का। उसने हाथों की मुट्ठियाँ भींचकर मन में प्रतिज्ञा की—"इसने मेरे रूप का जो अपमान किया है, उसे मैं न भूलूँ। हे भगवान्, मुझे अवसर देना कि मैं इसकी पूरी-पूरी प्रतिहिंसा ले सकूँ।"

संयोग-वश कुछ ही दिनों में वहाँ वत्सदेशाधिपति उदयन आ पहुँचे। उन्होंने वहाँ मागंधी को देखा और उसके रूप के मोह में पड़ गए। मागंधी राजा के वरण के लिये लालायित हो उठी और मार्गंधिक को उसे उदयन को समर्पित करना पड़ा।

भ्रमण करते हुए अमिताभ कौशांबी जा पहुँचे। चारों ओर उनकी कीर्ति फैल गई। लोगों के समूह उनके पास जा-जाकर उनके धर्म में दीक्षित होने लगे।

पद्मावती अपने प्रकोष्ठ के प्राचीर में छिद्र बनाकर नित्य अमिताभ के दर्शन करने लगी। एक दिन मागंधी ने भी जब उस छिद्र से बुद्ध को देखा तो उसने उन्हें पहचान लिया। उसे अपना अपमान स्मरण हुआ और उसकी प्रतिहिंसा जाग उठी। मागंधी ने एक ही आघात से अपने मार्ग के दो काँटों को दूर कर देने का उपाय सोच ही तो लिया।

वह चुपचाप वत्सराज उदयन के पास गई और जाकर उनके कान में कहा—"यह मागंधी गुप्त रूप से आपके नगर में आए हुए संन्यासी पर प्रेम करती है। उसने उसको नित्य देखने के लिये अपने कक्ष में एक छिद्र बनाया है।"

मागंधी ने एक दिन वह छिद्र महाराज को दिखा भी दिया। उदयन के मन में संशय की रेखा गहरी पड़ने लगी, और मागंधी चुपचाप सफल-मनोरथ होने की आशा में नित्य नई रीति से महाराज के कान भरने लगी। रात-दिन कुचक्रों की रचना में लगी रहती थी।

महाराज उदयन को वीणा बजाने की विशेष अभिरुचि थी। मागंधी ने एक दिन एक विषधर सर्प मँगाकर उनकी वीणा में रख दिया और यह सिद्ध कर दिया, इसे पद्मावती ने रखा है।

यह देखकर महाराज की उत्तेजना यहाँ तक बढ़ी कि वह धनुष-बाण लेकर पद्मावती के वध के लिये उद्यत हो गए।

पद्मावती अपने कक्ष के छिद्र से उस समय बाहर मार्ग में जाते हुए अमिताभ के दर्शन कर रही थी। उदयन ने बाण छोड़ दिया। अकस्मात् मागंधी के [illegible] ने उन्हें ऊपर आकर्षित कर लिया।

मागंधी को उस सर्प ने डस लिया। मरते हुए उसने अपना पाप स्वीकार किया। पद्मावती बच गई। बाण लक्ष्य-भ्रष्ट हो उस छिद्र के मार्ग से बाहर चला गया और पथ में उछलकर अमिताभ के चरणों पर गिर पड़ा।

अमिताभ ने उस तीर को उठाया, उसमें महाराज उदयन का नाम था। वह सीधे राजभवन को चले, और महाराज के निकट गए। किसी ने उनका मार्ग रोका नहीं।

पद्मावती की बहुत दिनों की आशा पूर्ण हुई। वह अमिताभ की शरण को प्राप्त हुई। वत्सराज उदयन को अमिताभ की सौम्य मूर्ति ने प्रभावित किया। उसने उनका अतिथि-सत्कार किया, और समस्त प्रासाद ने समवेत होकर उनके उपदेश सुने। महाराज उस नवीन विरत-प्रेममय धर्म की छाया में प्रणत हुए।

---

# १६ पितृहंता

अनजाने मार्ग में अनेक कष्टों को सहती हुई पैदल ही श्रावस्ती जा पहुँची अनाथपिंडक के पास। अनाथपिंडक उसे पहले पहचान ही न सका। आम्रपाली ने उसके चरणों पर सिर रखकर कहा—"मैं आम्रपाली हूँ। मुझे अजातशत्रु के अनुचर कुल-प्रपंच से पकड़ा ले गए। आपके निकट मैं अपराधिनी और पतिता हूँ, मुझे क्षमा करो।"

"आम्रपाली! इस विश्व-सृष्टि में कोई भी पतित नहीं। उसने पश्चात्ताप के विमल जल से सबके पापों को धो दिया है। वह जेतवन में विराजमान है। उसके दर्शन में पवित्रता, स्पर्श में पापों से परित्राण, उसकी वाणी में अमृत और उसके उपदेशों के अनुसरण में परमपद निर्वाण है। चलो, मैं तुम्हें उसके निकट ले चलूँगा।"

"अमिताभ बुद्ध! हाँ, मैं केवल-मात्र उन्हीं की आशा पर जी रही हूँ।"

"मैं अपना जीवन और धन-रत्न, सब कुछ संघ की भेंट कर चुका हूँ। केवल तुम शेष थीं, चलो, तुम्हें भी उस परम शांति-दायक शरण में समर्पित कर दूँगा।"

अमिताभ की शरण में जाकर आम्रपाली पाप-ताप से मुक्त हो गई। उसने बुद्ध के उपदेशों का अनुसरण करने के लिये जगत् के समस्त बंधनों को छिन्न कर दिया।

श्रावस्ती से एक दिन अमिताभ धर्म का बीज बोते हुए राजगृह जा रहे थे। मार्ग में कपिलवस्तु, अपनी जन्म-भूमि, के स्थान

चले भी गए। शाक्य जाति का एक दुर्बल राजा वहाँ नाममात्र का शासन-सूत्र सँभाले हुए था।

अमिताभ ने देखा, श्री और समृद्धि से परिपूर्ण वह राजनगरी सूनी पड़ी थी।

उनका शिष्य आनंद बोला—'आचार्य, क्या देखना है इस कपिलवस्तु को। मुझे तो इसके अतीत चित्र की इस दशा के साथ तुलना करने में बड़ा कष्ट हो रहा है। ये खँडहर भी अब कुछ दिनों में धूलि में मिलकर अंतर्धान हो जायेंगे।"

"उत्थान ही पतन है आनंद, फिर भी यह न समझो, कपिलवस्तु भूमिसात् हो गई। इस कपिलवस्तु ने ही जाकर सारे आर्यावर्त को ढक लिया है।'

जब शेष राजा के पास जाकर बुद्ध ने कहा—"हे शाक्य-वंश के वर्तमान महाराज! तुमने यहाँ का यह सूना और माया-राज्य पकड़ रक्खा है, क्या वास्तव में तुम्हें उसका अनुभव भी हो रहा है?"

अमिताभ को पहचानकर शाक्य राजा सिंहासन से उतर आया, और उनके पाँवों पर गिर पड़ा।

अमिताभ बोले—"हे राजन्! मन से बढ़कर श्रेष्ठ और विस्तृत राज्य संसार में दूसरा कोई नहीं। इस पर राज्य कर सको तो तुम चक्रवर्ती सम्राट् से भी तुलना में बड़े हो जाओगे। फिर तुम्हें किसी सुख की चाहना न रहेगी। फिर तुम किसी दिग्विजय के लिए व्याकुल न रहोगे।"

अमिताभ ने उस अंतिम राजा के मन में भी वैराग्य उपजा दिया। उसे भी शिष्य बनाकर अपने संघ में सम्मिलित कर लिया।

मार्ग में जाते हुए वन में बुद्ध को जाल में फँसा हुआ एक मृग दिखाई दिया। अमिताभ ने उसके बंधन काट दिए। मृग ने बड़ी कृतज्ञता-भरी दृष्टि से उन्हें देखा, और वन में जाकर छिप गया।

उसी समय व्याध आ पहुँचा। अत्यंत क्रुद्ध होकर उसने कहा— "अरे निर्दयी मनुष्य, तुझे दया नहीं ! यह मृग मेरे और मेरे परिवार का आधार था। आज हम सब क्या खायेंगे ?"

"तू धरती-माता की दया पर जीवित न रहकर निरीह और रक्षा-विहीन पशुओं के जीवन पर जीता है। हे व्याध ! तू उदारता सीख। सत्य को पहचान। जैसे यह मृग तेरे जाल में फँसा था, ऐसे ही तू भी इंद्रियों की कामना के डोरों में बँधा हुआ है, और काल-रूपी महाव्याध किसी समय तुझे भी निगल जायगा। मैंने जैसे इस मृग को मुक्त किया है, वैसे ही तेरे बंधन भी खोल दूँगा।"

व्याध चकित होकर उन्हें देखने लगा।

अमिताभ ने प्रेम से भरी दृष्टि उसके सिर से पैर तक निक्षिप्त की— "संताप छोड़ दे व्याध ! विश्वास कर। मैं वसुंधरा पर जन वैर मिटाकर उसे अहिंसा और प्रेम से आनन्द करने आया हूँ।"

व्याध को एक शान्ति मिली। वह अपने धनुष-बाण फेंककर, अहिंसा का व्रती होकर अपने घर चला गया।

अमिताभ राजगृह पहुँचे। उधर मगधदेश की प्रजा अजातशत्रु और देवदत्त के अत्याचारों से पीड़ित हो उठी, तथा उसका राजकोष उनकी आकांक्षाओं की पूर्ति करने में अपर्याप्त हो गया।

देवदत्त ने कहा—"तुम मगध के भावी सम्राट् हो। राजा वृद्ध और नास्तिक हो गया है। उसे सिंहासन-च्युत कर देना कोई पाप नहीं। चलो तुम उसे बंदी कर मगध के सम्राट् बनोगे, और मैं सिद्धार्थ का वध कर अमिताभ बनूँगा।"

अजात के मुख पर प्रसन्नता दिखाई दी।

देवदत्त ने फिर कहा—"तुम्हें शीघ्रता-से-शीघ्रता करनी उचित है। महाराज के मन में अनीति है, इसी से वह अपने छोटे पुत्र को

मगध का राजमुकुट देना चाहते हैं। तुम तो यह अंगदेश के पति बनाए गए हो, यह तुम्हारा राजतिलक नहीं, निर्वासन है।"

"तुम्हारी बातों से मेरा रक्त उबल पड़ता है।"

"पर वे सत्य हैं, मेरा कोई स्वार्थ नहीं। राजनीति की कूट चालों और चाटुकारों के बहकावे में मेरे मित्र का जन्मजात स्वत्व छिन न जाय, यही चाहता हूँ मैं।"

"तो चलो, हम शीघ्र-से-शीघ्र मगध पर चढ़ाई कर दें।"

"यह क्रोध का आवेश है, जिसका परिणाम अपनी दुर्बलता का प्रदर्शन होगा। इसे त्यागकर नीति से काम लो। तुम सहसा मगध के राजमंदिर में प्रवेश करो, महाराज को बंदी बना उनके प्रभु होकर राजमहल के बाहर निकलो।"

"क्या मगध की प्रजा चुपचाप इसे सहन कर लेगी?"

"प्रजा भक्ति और विजयी का साथ देती है। मंत्रियों का भगवान् धन और प्रभुता है।"

"क्या अभिजात का विरोध अब नहीं पनप रहा है मगध में।"

"हम एक बड़ी सेना एकत्र कर लेंगे यहाँ, सैन्य के वेतन और सुन्दरी बालाओं में बाँधकर। राजगृह के बाहर उसे छिपा रखेंगे। आवश्यकता पड़ने पर वह हमारी सहायता को दौड़ी आयेगी।

सम्पूर्ण षड्यन्त्र की रचना कर अजातशत्रु ने आकस्मिक-आक्रमण का बहाना किया। दल-बल-सहित उन्होंने राजगृह में प्रवेश किया, और छल-पूर्वक वृद्ध राजा को बंदी कर लिया। प्रजा में चार असन्तोषता फूट रही जिसे अजातशत्रु देवदत्त और उनके सहायक शीघ्र ही शांत कर लेने में समर्थ हो गए।

अजातशत्रु को मगध के सिंहासन पर बिठा दिया गया। अब देवदत्त अपनी इच्छा की पूर्ति के प्रयत्न में लगा। उसने एक हाथी को

मदिरा पिलाकर उन्मत्त कराया और उसे संघ के भीतर घुसवा दिया।

हाथी चारों ओर उत्पात करने लगा। शिष्यगण त्रस्त होकर इधर-उधर भागने लगे। अमिताभ ने उस पशु को देखा, जो हिंसा में मरा हुआ उनकी ओर दौड़ा आ रहा था।

अमिताभ विचलित न हुए तिल-भर भी। उनके आसन में अचल, मुद्रा में शांति और भाव में अविकृत ही रहे वह।

उनके शिष्य काश्यप और आर्नंद चिल्लाए एक वृक्ष की ओट से—'गुरुदेव! रक्षा कीजिए।'

अमिताभ ने हँसकर कहा—"हमारे मन की हिंसा के कारण ही बाह्य जगत् में हिंसा का भय है। काश्यप! भय को निर्मूल करो, आर्नंद! मन को प्रेम के उदार भाव से युक्त करो। यह तो भाव के समान शांत और सौम्य हो गया!"

शिष्यों ने देखा, अमिताभ की दृष्टि पड़ते ही उस मदोन्मत्त हाथी का सारा क्रोध उड़ गया। उसने बुद्ध को देखकर उनके चरणों पर अपना मस्तक रख दिया।

विफल-मनोरथ होने पर देवदत्त ने तीस धनुर्धरों को अमिताभ के वध के लिये प्रचुर धन देकर प्रेरित किया, और कहा—"उनके मारे जाने पर इतना ही धन तुम्हें और मिलेगा। जिसके बाण से उनकी मृत्यु होगी, इतना ही धन उसे भी और दूँगा।"

तीसों धनुर्धारी उस दया के अवतार को मारने के लिये धनुष-बाण सँभालकर चले। पर उनकी भी वही दशा हुई। ज्यों-ज्यों वे अमिताभ के आश्रम के निकट होते गए, त्यों-त्यों उनके मन का भाव बदलता गया। कुछ दूर और चलने पर उन्होंने देवदत्त का दिया हुआ द्रव्य और धनुष-बाण सब दूर फेंक दिए।

बुद्ध के चरणों पर गिरकर उन्होंने अपना पाप प्रकट किया, पश्चात्ताप किया, और क्षमा माँगी। उन्हें तुरंत ही क्षमा मिल गई।

पशुओं ने अपनी हिंसा-वृत्ति का सदैव के लिये त्यागकर अमिताभ की शरण ली।

बुद्ध को जब महाराज बिंबिसार के बंदी होने का समाचार मिला, तो उन्होंने अजातशत्रु के पास एक शिष्य को भेजकर यह कहलाया कि शासन के समान एक क्षणिक सुख के लिये पिता को बंदी बनाना उचित नहीं।

अजातशत्रु बहुत कुपित हो उठा इससे। उसने प्रत्युत्तर में कहला भेजा—"यदि तुम शांति-पूर्वक न रहोगे, मगधाधिपति के विरुद्ध भिक्षु लाओगे, तो तुम राज्य के बाहर निकाल दिए जाओगे।"

अजातशत्रु ने फिर देवदत्त को बुलाकर कहा—"देवदत्त, तुम्हारा प्रतिद्वंद्वी अभी तक जीवित ही है। वह मेरे विरुद्ध भी आपत्ती खड़ी कर रहा है। इसकी औषधि न करोगे क्या शीघ्र ही?"

'क्यों नहीं महाराज! मैंने कई प्रयत्न किए हैं, वे सब विफल हुए हैं। कारण मैं जानता हूँ। इस बार मैं किसी को नियुक्त न करूँगा, स्वयं ही आगे बढ़ूँगा, फिर देखता हूँ वह अपने को अमिताभ कहनेवाला कैसे इस धरती पर साँस लेता है।'

एक दिन बुद्ध जब संघ के बाहर एक पर्वत की तलहटी में होकर जा रहे थे, देवदत्त चुपचाप ऊपर पर्वत में छिपे-छिपे उनका अनुसरण कर रहा था। पर्वत के शिखर पर एक बहुत बड़ा पत्थर था, ठीक उसके नीचे मार्ग में बुद्ध जा रहे थे। देवदत्त ने बुद्ध की गति, स्थान और पत्थर के लुढ़कने के समय का अनुमान कर उस विशाल शिला को नीचे गिरा दिया!

शिष्यगण चिल्ला उठे—"महाराज! इधर आइए, भयानक शिला आपके ऊपर गिरना ही चाहती है।"

पर वे धीर-सौम्य अमिताभ के पद विचलित नहीं हुए। वे न वेग से आगे को ही बढ़े, न संकुचित होकर पीछे को ही खिंचे।

मदिरा पिलाकर उन्मत्त कराया और उसे संघ के भीतर छुड़वा दिया।

हाथी चारों ओर उत्पात करने लगा। भिक्षुगण त्रस्त होकर इधर-उधर भागने लगे। अमिताभ ने उस पशु को देखा, जो हिंसा में भरा हुआ उनकी ओर दौड़ा आ रहा था।

अमिताभ विचलित न हुए तिल-भर भी। अपने आसन में अचल, मुद्रा में अविरत और भाव में अविकृत ही रहे वह।

उनके शिष्य काश्यप और आनंद चिल्लाए एक वृक्ष की ओट से—"गुरुदेव! रक्षा कीजिए।"

अमिताभ ने हँसकर कहा—"हमारे मन की हिंसा के कारण ही बाह्य जगत् में हिंसा का भय है। काश्यप! मन को निर्भय करो, आनंद! मन को प्रेम के उदार भाव से शुद्ध करो। वह तो गाय के समान शांत और सौम्य हो गया!"

शिष्यों ने देखा अमिताभ की दृष्टि पड़ते ही उस मदोन्मत्त हाथी का सारा क्रोध उड़ गया। उसने घुटने टेककर उनके चरणों पर अपना मस्तक रख दिया!

विफल-मनरथ होने पर देवदत्त ने तीस धनुर्धरों को अमिताभ के वध के लिये प्रचुर धन देकर क्रीत किया और कहा—"उसके मारे जाने पर इतना ही धन तुम्हें और मिलेगा। जिसके बाण से उसकी मृत्यु होगी उतना ही धन उसे भी और दूँगा।"

तीसों धनुर्धारी उस दया के अवतार को मारने के लिये धनुष-बाण सँभालकर चले। पर उनकी भी वही दशा हुई। ज्यों-ज्यों वे अमिताभ के आश्रम के निकट होते गए, त्यों-त्यों उनके मन का भाव बदलता गया। कुछ दूर और चलने पर उन्होंने देवदत्त का दिया हुआ द्रव्य और धनुष-बाण सब दूर फेंक दिए।

बुद्ध के चरणों पर गिरकर उन्होंने अपना पाप प्रकट किया, पश्चात्ताप किया और क्षमा माँगी। उन्हें तुरंत ही क्षमा मिल गई।

धनुर्धरों ने अपनी हिंसा-वृत्ति का सदैव के लिये त्यागकर अमिताभ की शरण ली।

बुद्ध को जब महाराज बिंबिसार के बंदी होने का समाचार मिला, तो उन्होंने अजातशत्रु के पास एक शिष्य को भेजकर यह कहलाया कि छाया के समान एक कल्पित सुख के लिये पिता को बंदी करना उचित नहीं।

अजातशत्रु बहुत कुपित हो उठा इससे। उसने प्रत्युत्तर में कहला भेजा— 'यदि तुम शांति-पूर्वक न रहोगे, मगधाधिपति के विरुद्ध जिह्वा चलाओगे, तो तुम राज्य के बाहर निकाल दिए जाओगे।"

अजातशत्रु ने फिर देवदत्त को बुलाकर कहा— 'देवदत्त, तुम्हारा प्रतिद्वंद्वी अभी तक जीवित ही है। वह मेरे विरुद्ध भी बातें कैसी कर रहा है। इसकी औषधि न करोगे क्या शीघ्र ही?"

"क्यों नहीं महाराज! मैंने कई प्रयत्न किए हैं, वे सब विफल हुए हैं। कारण मैं जानता हूँ। इस बार मैं किसी को नियुक्त न करूँगा, स्वयं ही आगे बढ़ूँगा, फिर देखता हूँ वह अपने को अमिताभ कहनेवाला कैसे इस धरती पर साँस लेता है।"

एक दिन बुद्ध जब संघ के बाहर एक पर्वत की तलहटी से होकर जा रहे थे, देवदत्त सशस्त्र ऊपर पर्वत में छिपे-छिपे उनका अनुसरण कर रहा था। पर्वत के शिखर पर एक बहुत बड़ा पत्थर था, ठीक उसके नीचे मार्ग में बुद्ध जाने को थे। देवदत्त ने बुद्ध की गति, स्थान और पत्थर के लुढ़कने के समय का अनुमान कर उस विशाल शिला को नीचे गिरा दिया।

शिष्यगण चिल्ला उठे— 'महाराज! इधर आइए, भयानक शिला आपके ऊपर गिरना ही चाहती है।'

पर वे धीर-सौम्य अमिताभ के पद विचलित नहीं हुए। वे न वेग से आगे को ही बढ़े, न संकुचित होकर पीछे को ही खिसके।

यह लिखा एक सुकुमार भिक्षु की आँखें उनके चरणों पर आकर रुक गईं। अमिताभ हँसकर बोले—"मैं जानता हूँ, बस यही शेष वेदना है।"

शिष्यों ने पूछा—"कहाँ चोट लगी?" वे उनके अंग-प्रत्यंग का निरीक्षण करने लगे।

"कहीं नहीं।" अमिताभ ने सहज भाव से कहा।

शिष्यों ने देखा, उनके बाएँ पैर के अँगूठे में चोट आ गई थी। दूसरे दिन उसमें बहुत शोथ आ गया। अमिताभ चल न सके। उस दिन उनका विचार उस सिद्धौदी ग्रामाध्यक्ष के यहाँ से कहीं अन्यत्र चले जाने का था।

आर्य राजचिकित्सक जीवक को बुलाया गया। जीवक तक्षशिला के विद्यालय का स्नातक था। देश में दूर-दूर उसकी ख्याति थी।

जीवक ने अमिताभ के चरण पकड़कर कहा—"भगवान्, गुरु को कैसी पीड़ा?"

"जन्म की पीड़ा जीवक! ये पंचभूत ही तो पीड़ा के कारण हैं। इन्द्रियों तक यह पीड़ा आने से अधिक हो जाती है, मन तक आने में अधिकतर। यदि मन को इस पीड़ा से मुक्त रख सकें, तो कोई पीड़ा नहीं। जीवक, मुझे कोई पीड़ा नहीं क्योंकि मैंने जगत में रस-विहीनता का अनुभव किया है।"

जीवक ने अमिताभ के दोनों चरण पकड़कर उन पर अपना मस्तक रख दिया—"मैं बुद्ध की शरण हूँ। मैं आपके पैर की पीड़ा दूर करूँगा, आप मेरे जन्म की बाधा हरण कीजिए।"

जीवक बौद्ध धर्म ग्रहण कर अमिताभ का अनन्य भक्त हो गया। अल्प समय में ही जीवक के उपचार से अमिताभ के चरण की पीड़ा ठीक हो गई और वह वैशाली की ओर चले गए।

उधर ठीक उसी समय देवदत्त की कमर में एक टीस-सी उठी,

पर उसकी कोई चिंता न कर वह दौड़ा हुआ अजातशत्रु के पास आकर बोला—"मैं उस सम्राट का पुत्र हूँ महाराज!"

पर दूतद्वय का वह अहंकार शीघ्र ही भूमि में मिलकर नष्ट हो गया।

अमिताभ के राजगृह से चले जाने के पश्चात् अजातशत्रु ने बंदीगृह में महाराज बिंबिसार का भोजन और जल दोनों बंद कर दिए। महारानी किसी प्रकार छुपा-छिपाकर उनको आहार पहुँचा रही थी। अजातशत्रु ने महारानी का प्रवेश भी वहाँ बंद कर दिया।

पिता को बंदी बनानेवाला राजकुमार विषय भोग और विरुद्धधर्मी राजाओं के साथ संधि विग्रह में भूला रह गया। एक दिन दासी ने आकर उससे सविनय कहा—"महाराज, बड़ी महारानी के पुत्र-रत्न उत्पन्न हुआ है।

अजातशत्रु मानो स्वप्न से जाग उठा। उसके हर्ष की सीमा न रही। उसने बहुमूल्य रत्नहार उतारकर दासी को दे दिया—"ले दासी! इस हर्ष-समाचार के लिये तेरा उपहार। यह मेरी प्रसन्नता का परिचायक है। क्या किसी और को भी ऐसी प्रसन्नता मिली होगी?"

"क्यों नहीं। जिस दिन आपका जन्म हुआ होगा, उस दिन आपके पिता भी ऐसे ही हर्षित हुए होंगे।"

"पिता!" अजात ने चीत्कार छोड़ी। वह दौड़ता हुआ बंदीगृह में गया। उसने देखा उसके पिता महाराज बिंबिसार भूमि पर पड़े हुए हैं। अजात ने उन्हें उठाकर पुकारा—"पिता!"

पुत्र की प्रेम-पुकार का उत्तर देनेवाले उस वृद्ध महाराज के शरीर से प्राण फिर न लौटने के लिये चले गए थे। अजातशत्रु सिर थामकर रह गया। चारों ओर एक भयानक अघटित माया मूर्तिमती होकर उसका उपहास करने के लिये नाचने लगी।

वस्तु चाहिए। कुछ राई के दाने, ऐसे घर से लाना, जहाँ कभी किसी की मृत्यु हुई न हो।"

"भगवान् की जय हो! मैं ले आती हूँ अभी।"

कृष्णा उस बालक को छाती से लगाकर राई के दानों की खोज में चली। वह एक द्वार से दूसरे द्वार, एक घर से दूसरे घर, एक टोले से दूसरे टोले एक जनपद से दूसरे जनपद को अपनी करुण कथा सुनाती हुई राई के दानों की भिक्षा माँगती हुई चली।

कोई भी घर ऐसा न मिला, जहाँ उसको ईप्सित भिक्षा मिलती। किसी ने अपने पिता किसी ने पति किसी ने पुत्र किसी ने भ्राता, किसी ने भगिनी किसी ने माता की मृत्यु की करुण कथा उसे सुनाई। कृष्णा ने अनुभव किया, सारा जगत अपने प्रिय के वियोग से दुखी है। उसके हृदय का भार हल्का पड़ा। उसने अपनी गोद के भार को भी हल्का किया। वह धीरे धीरे संतुष्ट पगों से श्मशान की ओर चली। उसने अपने मृत पुत्र का अंतिम संस्कार किया और अमिताभ के निकट हाथ जोड़कर खड़ी हो गई।

"लाई तुम राई के दाने?" अमिताभ ने पूछा।

"हाँ देव! मुझे उससे भी अधिक मूल्यवान् वस्तु मिल गई, उसके आगे फिर राई के दानों का अनुसंधान विस्मृत हो गया।"

'क्या?'

"मृत्यु का विश्वव्यापी रूप देखा मैंने। धनी-निर्धन, राजा-रंक, भक्त-विज्ञ, भिक्षु-साधु, स्त्री-पुरुष, गौर-श्याम, वृद्ध-बाल, सभी के प्राणप्रियों को उसने छीन रक्खा है। मैं पुर-पुर घूमती फिरी। सभी स्थानों में मैंने उसकी कठोरता का मर्म-भेदी हाहाकार सुना। समस्त पुर और जनपदों को अपनी ही पीड़ा से प्रतिध्वनित सुनकर मेरी वेदना मिट गई। मैं अपनी खोज में राई के दाने न पा सकी पर जो कुछ मिला, उससे उनका प्रयोजन ही फिर न रहा। मैंने मोह

छोड़कर अचिरावती के किनारे अपने हृदय के टुकड़े का विसर्जन कर दिया!"

"कृष्णे! तू वीरांगना है! तूने विश्वविजयिनी मृत्यु को देखा है, तू उस पर भी विजय पा सकती है।"

"कैसे?"

"समस्त प्राणी-मात्र के लिये अपने हृदय के प्रेम को विस्तारित कर।"

"मैं उसका विस्तार करूँगी। हे अमिताभ! मुझे शरण दो।

---

# २० शत्रु को क्षमा करो

शुद्धोधन का पुत्र राहुल यद्यपि प्रव्रज्या ग्रहण कर भिक्षु हो गया था, तथापि उसके शील का निर्माण नहीं हुआ था। उसे सत्य का महत्त्व ज्ञात न था, वह बहुधा असत्यवादी था। एक दिन जब राहुल एक पात्र में अमिताभ के पाद-प्रक्षालन कर रहा था तो उन्होंने उससे पूछा— "क्या यह जल पीने योग्य है?"

राहुल, ने कहा—"नहीं, यह धूलि और पुष से मलिन है, अतएव पीने योग्य नहीं।"

"राहुल, ऐसे ही मलिन तुम भी हो। असंयत जिह्वा ने तुम्हें मलिन कर दिया है। जिस कारण भिक्षु-मंडली में तुम परिहार्य हो। तुम एक महाराज के पौत्र हो सही, तुमने यह पीत चीवर पहन रक्खा है सही, इससे क्या होता है।

राहुल विनत मस्तक खड़ा विचार करने लगा।

"क्या इस पात्र में पीने योग्य जल नहीं भरा जा सकता?"

"भरा जा सकता है।

"कैसे?"

"इसे माँजकर।"

"तुम्हें इस शरीर रूपी पात्र का संस्कार करने की आवश्यकता है। इस जिह्वा पर शासन करो। इसके दो मुख हैं। भीतर की ओर यह रस की प्यासी है, और बाहर असत्य का वास रखती है। केवल सत्यशील हो जाने पर इसका दूसरा मुख स्वयं बंद हो जायगा। बिना सत्यशील हुए तुम्हें सम्यक् वाचा प्राप्त नहीं हो

सकती है। तुम मौन-व्रत का अवलंबन करो, इससे तुम्हारी जिह्वा शासित होगी और तुम इस भिक्षु वेश के योग्य पात्र बनोगे।"

'मैं मौन-व्रत का पालन करूँगा।'

"अवश्य राहुल। यह मेरा अंतिम प्रवचन है तुम्हारे लिये। मैं वृद्ध हो चुका, और नहीं जानता किस समय यह प्रदीप निर्वापित हो जाय।"

राहुल ने अमिताभ के चरणों में गिरकर वाणी को विशुद्ध करने की प्रतिज्ञा की। वह दूर एक एकांत विहार में चला गया। वहाँ उसने कुछ दिन मौन रहकर मन का संयमन किया। उसने जिह्वा पर विजय पाई। केवल एक जिह्वा के शासन से ही उसका मन बलवान् हो गया, और शेष इंद्रियाँ स्वतः ही उसकी अनुवर्तिनी हो गई। उसकी मेधा जाग उठी और श्रेष्ठ भिक्षुओं की मंडली में उसने आदर पाया।

अचानक एक दिन अमिताभ को सारिपुत्र और मौद्गलायन की मृत्यु का समाचार मिला। वे दोनों उनके प्रधान शिष्य थे। धर्म के चक्र-प्रवर्तन और ज्ञान की ज्योति विकीर्ण करने में वे अमिताभ की भुजाओं के समान थे। इसके पश्चात् ही उन्हें महारानी प्रजावती और जीवन-संगिनी यशोधरा के प्राण-संवरण का संवाद दिया गया।

अमिताभ ने आनंद को बुलाकर कहा—"आनंद! मैं अब वृद्ध हो गया। पैंतालीस वर्ष लगातार मैंने इस ज्ञान की ज्योति को प्रसारित किया। अब यह भार तुम्हारे स्कंध पर रखता हूँ।"

आनंद शोक-विह्वल हो बोला—"अभी अमिताभ कुछ काल तक हमारे साथ रहें।"

'तथागत देह-धर्म की अवमानना नहीं करते।" कहकर अमिताभ ने आनंद के मोह को दूर किया।

पिता की मृत्यु के पश्चात् अजातशत्रु एक प्रकार का विक्षिप्त-सा

# २० शत्रु को क्षमा करो

यशोधरा का पुत्र राहुल यद्यपि प्रव्रज्या ग्रहण कर भिक्षु हो गया था, तथापि उसके शील का निर्माण नहीं हुआ था। उसे सत्य का महत्त्व ज्ञात न था वह बहुधा असत्यवादी था। एक दिन जब राहुल एक पात्र में पतितजल के पाद-प्रक्षालन कर रहा था तो उन्होंने उससे पूछा—"क्या यह जल पीने योग्य है?"

राहुल, ने कहा—"नहीं, यह धूलि और पंक से मलिन है, कदापि पीने योग्य नहीं।'

"राहुल ऐसे ही मलिन तुम भी हो। असंयत जिह्वा ने तुम्हें मलिन कर दिया है। जिस कारण भिक्षु-मंडली में तुम परिहार्य हो। तुम एक महाराज के पौत्र हो सही, तुमने यह पीत चीवर पहन रखा है सही इससे क्या होता है।"

राहुल विनत मस्तक खड़ा विचार करने लगा।

'क्या इस पात्र में पीने योग्य जल नहीं भरा जा सकता?"

'भरा जा सकता है।

'कैसे?'

'इसे माँजकर।"

"तुम्हें इस शरीर-रूपी पात्र का उन्मार्जन करने की आवश्यकता है। तुम जिह्वा पर शासन करो। इसके दो मुख हैं। भीतर की ओर यह रस की प्यासी है, और बाहर असत्य का नाद रचती है। केवल सत्यशील हो जाने पर इसका दूसरा मुख स्वयं बंद हो जायगा। बिना सत्यशील हुए तुम्हें सम्यक् वाचा प्राप्त नहीं हो

सकती है। तुम मौन-व्रत का अवलम्बन करो, इससे तुम्हारी जिह्वा शासित होगी और तुम इस भिक्षु वेश के योग्य पात्र बनोगे।'

'मैं मौन-व्रत का पालन करूँगा।'

"अन्तिम राहुल! यह मेरा अंतिम प्रवचन है तुम्हारे लिये। मैं वृद्ध हो चुका, और नहीं जानता, किस समय यह शरीर निर्वाणित हो जाय।"

राहुल ने अमिताभ के चरणों में गिरकर वाणी को विशुद्ध करने की प्रतिज्ञा की। वह दूर एक एकांत विहार में चला गया। वहाँ उसने कुछ दिन मौन रहकर मन का संयमन किया। उसने जिह्वा पर विजय पाई। केवल एक जिह्वा के शासन से ही उसका मन वशवर्ती हो गया, और शेष इन्द्रियाँ स्वतः ही उसकी वशवर्तिनी हो गई। उसकी सेवा जाग उठी और श्रेष्ठ भिक्षुओं की मंडली में उसने आदर पाया।

अचानक एक दिन अमिताभ को सारिपुत्र और मौद्गल्यायन की मृत्यु का समाचार मिला। वे दोनों उनके प्रधान शिष्य थे। धर्म के चक्र-प्रवर्तन और ज्ञान की ज्योति विकीर्ण करने में वे अमिताभ की भुजाओं के समान थे। इसके पश्चात् ही उन्हें महारानी प्रजापती और जीवन-संगिनी यशोधरा के महा-संवरण का संवाद दिया गया।

अमिताभ ने आनंद को बुलाकर कहा—"आनंद! मैं अब वृद्ध हो गया। पैंतालीस वर्ष तथागत मैंने इस ज्ञान की ज्योति का प्रसारित किया। अब यह भार तुम्हारे स्कंध पर रखता हूँ।"

आनंद शोक-विह्वल हो बोला—"नहीं, अमिताभ युग-युग तक हमारे साथ रहें।"

'तथागत देह-धर्म की अवमानना नहीं करते।" कहकर अमिताभ ने आनंद के मोह को दूर किया।

पिता की मृत्यु के पश्चात् अजातशत्रु एक प्रकार का विक्षिप्त-सा

सकती है। तुम मौन-व्रत का अवलंबन करो इससे तुम्हारी जिह्वा शासित होगी, और तुम इस भिक्षु वेश के योग्य पात्र बनोगे।'

"मैं मौन-व्रत का पालन करूँगा।"

"अवश्य राहुल! यह मेरा अंतिम प्रवचन है तुम्हारे लिये। मैं वृद्ध हो चुका, और नहीं जानता, किस समय यह प्रदीप निर्वापित हो जाय।'

राहुल ने अमिताभ के चरणों में गिरकर वाणी को निरुद्ध करने की प्रतिज्ञा की। वह दूर एक एकांत विहार में चला गया। वहाँ उसने कुछ दिन मौन रहकर मन का संयमन किया। उसने जिह्वा पर विजय पाई। केवल एक जिह्वा के शासन से ही उसका मन वशवर्ती हो गया, और शेष इंद्रियाँ स्वतः ही उसकी वशवर्तिनी हो गईं। उसकी मेधा जाग उठी और श्रेष्ठ भिक्षुओं की मंडली में उसने आदर पाया।

अचानक एक दिन अमिताभ को सारिपुत्र और मौद्गल्यायन की मृत्यु का समाचार मिला। वे दोनों उनके प्रधान शिष्य थे। धर्म के चक्र-प्रवर्तन और ज्ञान की ज्योति विकीर्ण करने में वे अमिताभ की भुजाओं के समान थे। इसके पश्चात् ही उन्हें महारानी प्रजावती और जीवन-संगिनी यशोधरा के प्राण-संवरण का संवाद दिया गया।

अमिताभ ने आनंद को बुलाकर कहा—"आनंद! मैं अब वृद्ध हो गया। पैंतालीस वर्ष लगातार मैंने इस ज्ञान की ज्योति को प्रसारित किया। अब यह भार तुम्हारे स्कंध पर रखता हूँ।"

आनंद शोक-विह्वल हो बोला—"नहीं, अमिताभ कुछ काल तक हमारे साथ रहें।"

"तथागत देह-धर्म की अवमानना नहीं करते।" कहकर अमिताभ ने आनंद के मोह को दूर किया।

पिता की मृत्यु के पश्चात् अजातशत्रु एक प्रकार का विक्षिप्त-सा

सकती है। तुम मौन-व्रत का अवलंबन करो, इससे तुम्हारी जिह्वा शासित होगी, और तुम इस भिक्षु वेश के योग्य पात्र बनोगे।"

"मैं मौन-व्रत का पालन करूँगा।"

"अवश्य राहुल। यह मेरा अंतिम प्रवचन है तुम्हारे लिये। मैं वृद्ध हो चुका, और नहीं जानता किस समय यह प्रदीप निर्वापित हो जाय।"

राहुल ने अमिताभ के चरणों में गिरकर वाणी को नियंत्रित करने की प्रतिज्ञा की। वह दूर एक एकांत विहार में चला गया। वहाँ उसने कुछ दिन मौन रहकर मन का संयमन किया। उसने जिह्वा पर विजय पाई। केवल एक जिह्वा के शासन से ही उसका मन बलवान् हो गया और शेष इंद्रियाँ स्वतः ही उसकी वशवर्तिनी हो गईं। उसकी मेधा जाग उठी और श्रेष्ठ भिक्षुओं की मंडली में उसने आदर पाया।

अचानक एक दिन अमिताभ को सारिपुत्र और मौद्गलायन की मृत्यु का समाचार मिला। वे दोनों उसके प्रधान शिष्य थे। धर्म के चक्र-प्रवर्तन और ज्ञान की ज्योति विकीर्ण करने में वे अमिताभ की भुजाओं के समान थे। इसके पश्चात् ही उन्हें महारानी प्रजावती और जीवन-संगिनी यशोधरा के महा-संवरण का संवाद दिया गया।

अमिताभ ने आनंद को बुलाकर कहा—"आनंद! मैं अब वृद्ध हो गया। पैंतालीस वर्ष लगातार मैंने इस ज्ञान की ज्योति को प्रसारित किया। अब यह भार तुम्हारे स्कंध पर रखता हूँ।"

आनंद शोक-विह्वल हो बोला—"नहीं, अमिताभ एक कल्प तक हमारे साथ रहें।"

"तथागत देह-धर्म की अवमानना नहीं करते।" कहकर अमिताभ ने आनंद के मोह को दूर किया।

पिता की मृत्यु के पश्चात् अजातशत्रु एक प्रकार का विक्षिप्त-सा

हो गया। एक सदियों से वह सारी सृष्टि की भर्त्सना सुन रहा था। एक-एक कण और एक-एक प्राणी मानो उसे धिक्कृत कर रहा था— "हे पिता को बंदी करनेवाले! क्या तू ही उनका अधिक नहीं है?"

अजातशत्रु चारों ओर शांति को खोजने लगा। दिन में बैठे-बैठे ही वह चौंक उठता, रातों को भयंकर स्वप्नों के भय से जागते ही बिता देता। उसका चिरजीवन का सखा देवदत्त उसकी दुराभिसंधि के कारण नरक का अभिशाप हो गई थी। उसे देखकर अजात की वेदना और भी अधिक बढ़ जाती।

एक दिन रंग-केलि के उत्सव में जब सभी लोग अजात के मन में बसे हुए भय को भुलाने की चेष्टा कर रहे थे वह समस्त राग-रंग से बचा हुआ एक कोने में बैठा हुआ था।

मंत्रिवर्ग उन्हें उत्सव में सम्मिलित करने के लिये उनके पास गया। वह बोले—"नहीं, इस प्रकार मेरे मन को शांति नहीं मिल रही है। कोई और उपाय बताओ, नहीं तो मुझे आत्मघात करना पड़ेगा।"

उनका राजचिकित्सक बोला—"मैं बताता हूँ आपको इसकी औषधि।"

'नहीं जीवक, इस रोग पर तुम्हारा भी कोई वश नहीं।'

"मैं अपने वश की बात नहीं कहता। वैद्य दूसरा है।"

"कौन?" आशा में भरकर मगध का सम्राट् बोला।

"अमिताभ बुद्ध, केवल एक उन्हीं की शरण आपको शांति दे सकती है।"

"हाँ, यह समझता तो हूँ मैं, पर मैंने उनकी इच्छा के विरुद्ध पिता को बंदी किया और अपने राज्य से बहिष्कृत कर उनका घोर अपमान किया है।"

"उनकी भावना में मान-अपमान का कोई मूल्य ही नहीं है।"

## आवश्यक निवेदन

'सुधा' और 'बाल-विनोद' की भी आप एजेंसी ले लें। आप न लेना चाहें, तो अपने स्थान के और लोगों को दिलवा दें। आपके यहाँ दैनिक, साप्ताहिक तथा मासिक पत्र जो लोग देखते हैं, उन्हें एजेंट बनवा दें। उनके नाम-पते हमें लिखें। हम उन्हें सीधे पत्र लिखेंगे। अनुचित न समझें, और हो सके, तो आप भी उनसे कहें।

दुलारेलाल

(संचालक-संपादक 'सुधा', 'बाल विनोद' तथा गंगा-पुस्तकमाला आदि)